# डॉ. रमाकान्त शुक्ल : एक सरल और सरस व्यक्तित्व

**डॉ. चन्द्रभूषण झा**
सेण्ट स्टीफन्स कॉलेज,
दिल्ली विश्वविद्यालय

अमन्द आनन्द, अनवद्य अध्यवसायिता और अशेष आशावादिता का नाम है डॉ. रमाकान्त शुक्ल। स्नेह के सुरतरु, वात्सल्य की सदानीरा, सौजन्य की प्रतिमूर्त्ति, सारल्य की सपिण्डित संयत मूर्त्ति, संस्कृत काव्यगोष्ठियों के गरिष्ठ एवं अर्वाचीनसंस्कृत वाङ्मय के समीक्षकों में वरिष्ठ विलक्षण विपश्चित् का नाम है डॉ. रमाकान्त शुक्ल। राष्ट्रभाव-परिमलित काव्य कानन के पञ्चानन, संस्कृत-संस्कृति के दुष्ट दैत्यों हेतु मधुसूदन, दैहिक कान्ति से नीलाम्बुज-श्यामल, यशो गात्र से सर्वथा अमल, धवल और निर्मल व्यक्तित्व का नाम है डॉ. रमाकान्त शुक्ल। बाल-सुलभ जिज्ञासा, सतत नवीन ज्ञान पिपासा, त्वरित गति से कार्य-सम्पादन और अविरत अभिराम सारस्वत-यज्ञ-निष्पादन का नाम है डॉ. रमाकान्त शुक्ल। **'वज्रादपि कठोराणि, मृदूनि कुसुमादपि'** सूक्ति में जीवन भरने वाली जीवात्मा, विगत चार दशकों से 'स्रग्विणी' छन्द का पुनरुद्धार करने वाली पवित्र आत्मा और अपनी तपःपूत संरक्षक वृत्ति से प्रतिभा के आंगन में नवांकुरित नौनिहालों को प्रोत्साहित करने वाले महात्मा का नाम है डॉ. रमाकान्त शुक्ल। सुकवि और समर्थ रूपककार की उभयविध सत्कीर्त्ति से मण्डित, 'राम की शक्तिपूजा' और 'अमीना' जैसी प्रसिद्ध पुस्तकों के संस्कृतानुवाद विद्वान् के रूप में प्रतिष्ठित और आकाशवाणी एवं दूरदर्शन के दर्जनों संस्कृत कार्यक्रमों में वर्षों से बहुचर्चित व्यक्तित्व का नाम है डॉ. रमाकान्त शुक्ल। 'देववाणी-परिषद्' के द्वारा सैकड़ों नवीन सुललित साहित्यिक संस्कृत कृतियों का प्रकाशन, 'पण्डितराज महोत्सव' के माध्यम से गंगालहरीकार की प्रौढ़ पाण्डिती और अन्योक्तिवैशिष्ट्य का प्रख्यापन एवं 'अर्वाचीनसंस्कृतम्'

नामक त्रैमासिक पत्र के माध्यम से 'निर्भया वाग्जयेल्लोकसंरक्षिणी' के उदात्त मानवमूल्य का विज्ञापन करने वाले व्यक्तित्व का नाम है डॉ. रमाकान्त शुक्ल।

ऐसे सरल, सहज, सरस और सुमधुर व्यक्तित्व के स्वामी को जानने एवं उनके सान्निध्य में सुखद क्षण बिताने का सौभाग्य मुझे पिछले पच्चीस वर्षों से सुलभ हुआ है। डॉ. शुक्ल के घर जाने एवं अपने घर पर उनके आतिथ्य से उपकृत होने के अनेक सुअवसर प्राप्त हुए हैं। सौभाग्य से उनके संग साहित्यिक, पत्रकारिक और काव्य-यात्राओं का भी प्रभूत योग बना है। उनके संग कार, रेल, बस एवं वायुयान से की गई कई यात्राओं की मधुर संस्मृतियाँ हृदय में ताज़ातरीन हैं। वाराणसी, नरसिंहपुर, श्रीधाम, झोटेश्वर, हरिद्वार, उज्जैन, बागडोगरा, गंगटोक, जम्मू, कुरुक्षेत्र, विदिशा, पोरबन्दर- कई स्थलों की यात्राओं में उनका सान्निध्य रहा है।

उनके विषय में विचार करने पर कई अनेकों भाव-चित्र मानस पटल पर युगपत् उपस्थित हो जाते हैं। सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण और चिरस्थायी छवि जो डॉ. शुक्ल की मेरे चित्त में अंकित है- वह है एक सरल, स्वस्थ, स्नेहवत्सल, प्रसन्नवदन, विद्वान् की। संस्कृत जगत् की तरुण पीढ़ी हो, युवा पीढ़ी हो, वयस्क पीढ़ी हो अथवा वृद्ध पीढ़ी हो- सभी उनको अपना 'आत्मीय' समझती हैं। डॉ. शुक्ल को भारत की मिट्टी भाती है और वह समग्र संस्कृत जगत् को भाते हैं। संस्कृत-काव्य-गोष्ठियों की सार्थकता उनकी उपस्थिति से ही परिपूर्ण होती है। उनकी जलद-गम्भीर वीररसान्वित काव्यप्रस्तुति से काव्यगोष्ठियाँ दीप्त हो जाती हैं। मैं भी 'अनुष्टुप्' छन्द के अतिरिक्त किसी अन्य छन्द में रचना हेतु प्रथमतया 'स्रग्विणी' छन्द को ही चुनने हेतु उन्हीं की स्रग्विणी-शिरोमणि कृति 'भाति मे भारतम्' की पंक्तियों से प्रेरित हुआ था। मैंने डॉ. शुक्ल से कभी कहा नहीं परन्तु एक तथ्य यह है कि मेरे श्रद्धेय पिता जी (अंग्रेजी साहित्य के सेवानिवृत्त आचार्य प्रो. गिरीन्द्र मोहन झा) वयोदृष्टि से डॉ. शुक्ल से दो-तीन वर्ष छोटे हैं। अतः डॉ. शुक्ल के प्रति मेरे मन में सदैव ज्येष्ठ पितृव्यवत् आदरभाव उपस्थित रहता है।

डॉ. शुक्ल के व्यक्तित्व का अपर वैशिष्ट्य है- उनका तलस्पर्शी

वैदुष्य। 'अर्वाचीनसंस्कृतम्' एवं 'देववाणी-परिषद्' के प्रकाशनों के सम्पादकीय लेखों में उनकी साहित्यशास्त्रीय मर्मज्ञता एवं विवेचन विशदता स्पष्टतः प्रतिभासित हैं। इसके अतिरिक्त दिल्ली शहर में विविध विद्यालयीय, महाविद्यालयीय समारोहों एवं देश के विविध नगरों में आयोजित विद्वद्गोष्ठियों में उनके विश्लेषणपरक व्याख्यानों को सुनकर उनकी तीक्ष्ण प्रज्ञा से मैं अभिभूत रहा हूँ। विद्वद्विचारणाओं में डॉ. शुक्ल का बड़ा ही गम्भीर व्यक्तित्व परिलक्षित होता है। अपनी अवधारणाओं को अत्यन्त सुदृढ़ता और प्रामाणिकता के संग प्रस्तुत करने की कला में उनकी सिद्धहस्तता का मैं प्रशंसक हूँ। ऐसे गम्भीर क्षणों में भी उनकी सहज हासप्रियता हृदय को गुद्गुदा जाती है। कुछ वर्ष पूर्व, राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान के सभागार में समायोजित 'पण्डितराज महोत्सव' के अंगीभूत शोधपत्रवाचन की टीका-प्रतिटीका के क्रम में 'अभिराज'प्रो.राजेन्द्र मिश्र जी ने यह पक्ष प्रतिपादित किया कि पण्डितराज जगन्नाथ की प्रथम पत्नी और पुत्र का वाराणसी में एक अग्निकाण्ड में निधन हो गया था। यह अग्निकाण्ड ईर्ष्यालु पण्डितों ने कराया था। उस अग्निकाण्ड के पश्चात् पण्डितराज के जीवन में 'लवंगी' नाम की तन्वंगी का आगमन हुआ। डॉ. शुक्ल इस व्याख्या के प्रति अपने असन्तोष को अभिव्यक्त करते हुए बोल पड़े- 'वाराणसी में परस्पर ईर्ष्या करने वाले पण्डितराज के ज़माने में भी थे और आज भी हैं। बनारस से यहाँ पधारे 'गाण्डीवम्' के सम्पादक हरिप्रसाद अधिकारी जी और 'विश्वभाषा' के सह-सम्पादक रमेशचन्द्र पाण्डेय जी मेरी बातों से सहमत होंगे। रही पण्डितराज की बात। तो अभिराज जी! पण्डितराज जगन्नाथ जैसे मनस्वी विद्वान् के घर में ईर्ष्यालु स्पर्धी विद्वानों द्वारा अग्निकाण्ड का पतित कृत्य मैं नहीं स्वीकार करता। पण्डितराज की जन्मपत्री न मेरे पे है, नही आप पे है। बस उनका साहित्य सब को सुलभ है। उसी के आलोक में हमें अपनी अवधारणाएँ बनानी चाहिएँ।'

इसी तरह का एक अन्य प्रसंग स्मरण आता है। राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान के ही सभागार में एक कार्यक्रम में प्रो. राधावल्लभ त्रिपाठी जी अत्यन्त तल्लीनता-पूर्वक व्याख्यान दे रहे थे। मैं व्यक्तिगत रूप से प्रो.

त्रिपाठी के भी लेखों, काव्यों और भाषणों को अत्यन्त गंभीरतापूर्वक पढ़ता एवं सुनता हूँ, क्यों कि उनके विचार बहुत ही सारपूर्ण और कई बार चमत्कारिक होते हैं। प्रायः मौलिक विचारों की प्रस्तुति के प्रसंग में प्रो. त्रिपाठी अपनी चर्मचक्षुओं को निमीलित कर लेते हैं उक्त व्याख्यान के क्रम में भी उन्होंने नेत्रनिमीलनपूर्वक भावसमाधि लगा ली। मुख से गंभीर विचारों का अनाविल सोता अनर्गल अविराम निस्सृत हो रहा था। सभी श्रोता मन्त्रमुग्ध हो उनके मुख पर आँखें टिकाए सुन रहे थे। तभी बगल में अध्यक्ष की आसन्दिका पर आसीन डॉ. शुक्ल की आकस्मिक टिप्पणी से सम्पूर्ण सभा खिलखिला उठी- 'डॉक्टर साहब! तस्वीर भी खिंची जा रही है। उसके लिए तो आँखें खोलने की कृपा कर दीजिए।' ऐसे बहुतेरे प्रसंग है। एक बार काशी हिन्दू विश्वविद्यालय में एक अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन में डॉ. कौशलेन्द्र पाण्डेय जी के निमन्त्रण पर हम दोनों बनारस पहुँचे। स्टेशन से विश्वविद्यालय जाने के लिए ऑटो-टैक्सी चालक से मोल-भाव शुरु हो गया। वह 'लंका गेट' तक जाने की एक रकम बता रहा था, और विश्वविद्यालय की अतिथिशाला तक जाने की कुछ अधिक ही रकम माँग रहा था। उसका तर्क था कि 'लंका गेट' से उसे काफी अन्दर जाना पड़ेगा। डॉ. शुक्ल ने उसे लताड़ा- "काफी अन्दर का क्या मतलब है? तुम हमें पाताल के अन्दर पहुँचा कर आओगे क्या, जो अनापशनाप किराया माँग रहे हो?"

डॉ. शुक्ल के व्यक्तित्व का एक अविस्मरणीय पक्ष है- उनकी अद्‌भुत स्मरणशक्ति और सहस्रशः पद्यों की कण्ठस्थता। समयानुकूल सटीक संस्कृत सूक्तियाँ उनके मुखारविन्द से अनायास निःसृत होकर समीपस्थ जनों का मनोरंजन एवं ज्ञानवर्धन करती रहती हैं। बात तब की है जब एक विश्रुत संस्कृतज्ञ को 'पद्मश्री' अलंकरण से विभूषित किया गया। डॉ. शुक्ल तब तक इस अलंकरण से सभाजित नहीं हुए थे। हाँ 'राष्ट्रपतिसम्मान' की पञ्चलक्षात्मक राशि से पुरस्कृत हो चुके थे। मुझसे बड़ी बाल-सुलभ जिज्ञासा से पूछ बैठे कि 'पद्मश्री' अलंकरण में कितनी राशि का पारितोषिक प्रदेय होता है। मैंने सूचित किया कि कुछ भी नहीं तो

बरबस उनके मुख से निकला- **'मानो हि महतां धनम्।'**

इसी भाँति एक प्रसंग की चर्चा चली कि किसी वृद्ध विद्वान् की अनुपस्थिति में उनके सुपुत्र ने उनके हस्ताक्षर कर आवश्यक कार्य को परिपूर्ण किया। इस सन्दर्भ में नैतिकता का प्रश्न उठाने पर माहौल को हल्का करते हुए डॉ. शुक्ल तुरन्त बोल पड़े- **'आत्मा वै जायते पुत्रः।'**

'विदिशा' नगरी में 'संस्कृत गौरव दिवस' के आयोजन के प्रसंग में एक बार हम दोनों प्रातः भ्रमण हेतु होटल से निकल पड़े। हमने 'वेत्रवती' (बेतवा) नदी के दर्शन किए और डॉ. शुक्ल के वाग्वैभव से अभिभूत तीर्थ-पण्डा द्वारा प्रदत्त तौलिए की सहायता से जलावगाहन भी किया। वहाँ से होटल लौटने पर उन्होंने धौत धोती, कुर्ता, अंगवस्त्रादि धारण कर समारोह हेतु प्रस्थान किया। मैंने धृष्टतापूर्वक पूछ ही लिया कि प्रातः भ्रमण में पैण्ट-शर्ट और सारस्वत समारोह में धोती-कुर्ता पहनने की वज़ह क्या है। उन्होंने झटिति एक सुभाषित पद्य सुना दिया-

**विद्यया वपुषा वाचा वस्त्रेण विभवेन च।**
**वकारैः पञ्चभिर्युक्तः सभायां शोभते नरः॥**

कुछ वर्ष पूर्व, उत्तराञ्चल संस्कृत अकादमी के आमन्त्रण पर स्वतन्त्रता-दिवस के शुभावसर पर आयोजित राष्ट्रिय संस्कृत कवि सम्मेलन में काव्य-पाठ हेतु ब्राह्ममुहूर्त्त में दिल्ली से हरिद्वार तक गंग-नहर के संग-संग डॉ. शुक्ल के साथ तय की गई कार-यात्रा मेरे लिए सदैव स्मरणीय बनी रहेगी। दर्जनों स्तोत्रों, विशेषतया पण्डित जगद्धर भट्ट की 'स्तुतिकुसुमाञ्जलि' के पद्यों का पाठ मानो अभी भी कानों में गूँज रहा है। उनकी बहुविध शैव विशेषताओं से अभिभूत डॉ. बलदेवानन्द सागर जी तो उन्हें भगवान् शिव का ही सपिण्डित रूप घोषित करते हैं। मैं भी 'विदिशा' में मञ्च से उनके मुख से पं. जगद्धर भट्ट के 'हराष्टकम्' का गायन सुन इतना अभिभूत हुआ कि दृढ़संकल्पपूर्वक स्वयं उसे कण्ठस्थ कर अपने दोनों आत्मजों को भी कण्ठस्थ कराया।

ऐसी ही एक अन्य घटना का स्मरण सदैव जीवन्त बना रहेगा, जो उस दुर्घटना के ठीक बाद घटी, जिसमें पाँच संस्कृतज्ञों एवं कारचालक की

रक्षा स्वयं सोमेश्वर महाकालेश्वर शिव ने की थी। गुजरात के 'पोरबन्दर' में पूज्य रमेश भाई ओझा जी के महर्षि सान्दीपनि आश्रम में 'श्री हरिमन्दिर' के षष्ठ पाटन-उत्सव (छठे संस्थापन दिवस) के अवसर पर समायोजित सुमहान् चित्ताकर्षक कार्यक्रम में वसन्त पञ्चमी के अवसर पर लगभग दो हजार संस्कृत प्रेमियों का जमावड़ा था। प्रो. सत्यव्रत शास्त्री, प्रो. कुटुम्ब शास्त्री, पं. गुलाम इस्तगीर बिराजदार, प्रो. नीलकण्ठ पति, प्रो. पंकज चांदे, प्रो. पंकज जानी, प्रो. श्रीधर वासिष्ठ, डॉ. ओम प्रकाश पाण्डे, डॉ. हनीफ खान शास्त्री, डॉ. श्रीकृष्ण सेमवाल, प्रो. रूप किशोर शास्त्री, डॉ. बलदेवानन्द सागर, डॉ. जीतराम भट्ट, प्रो. सत्यनारायण चक्रवर्ती सदृश विद्वान् पधार चुके थे। २६ जनवरी २०१२ का संध्याकाल। मेरा विमान सरदार वल्लभ भाई पटेल विमानपत्तन, अमदाबाद पर उतरा। तत्पश्चात् वाराणसी के प्रसिद्ध ज्योतिर्विद् प्रो. रामचन्द्र पाण्डेय जी का विमान आया। परन्तु डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी का विमान दिल्ली में छूट गया। वह अगले विमान से यात्रा कर विलम्ब से अहमदाबाद पहुँचे। अहमदाबाद में डॉ. गौतम भाई पटेल जी ने हम सभी को एक भव्य होटल में सुस्वादु रात्रि-भोज कराया। और गुजरात संस्कृत अकादमी के पूर्वाधिकारी रजनी भाई के संग हम सभी 'टवेरा' कार में बैठ कर पोरबन्दर की ओर चल पड़े। लगभग ढाई बजे सुबह हमारा कार-चालक राजू सौ किलोमीटर प्रति घण्टा की गति से गाड़ी चलाते हुए उनींदी अवस्था में खाई में गाड़ी को गिरा बैठा। गाड़ी ने तीन चार पलटी खाई। मैं गाड़ी से बाहर निकला। कार-चालक एवं श्रद्धेय विभूतियों को सहायता देकर गड्ढे से बाहर निकाला। आसपास क्या, दूर-दूर तक कोई आबादी नहीं थी। हाँ, एक फार्म-हाऊस अवश्य था, जिसके अन्दर प्रवेश का निषेध था। हमने उस ब्राह्ममुहूर्त्त में उस फार्म-हाऊस के प्रवेश द्वार के पास एक चादर बिछायी। डॉ. गौतम भाई ने दूरभाष से पोरबन्दर में ''भाई जी'' को दुर्घटना की सूचना दी। श्रद्धेय भाई जी ने वहाँ से एक कार हमारे लिए दुर्घटनास्थल पर भेजी, जिसे आने में लगभग तीन-साढ़े तीन घण्टे का समय लगा। थोड़ी बहुत चोट सबको आई थी। रजनी भाई का हाथ कार के शीशा टूटने से कट गया और श्रद्धेय गौतम भाई के हाथ में हल्की फ्रैक्चर

हो गई थी। परन्तु महाकालेश्वर शिव ने उस प्रचण्ड दुर्घटना में भी अद्भुत रीति से सबकी प्राणरक्षा की थी। मगर उस दशा में भी ब्राह्म मुहूर्त्त के वो तीन-साढ़े तीन घण्टे डॉ. शुक्ल एवं डॉ. पटेल के स्तोत्र-गायन से किस प्रकार स-हर्ष व्यतीत हो गए यह विचार कर उन दोनों ही महनीय विभूतियों की अदम्य वीरता तथा विपुल पद्यकण्ठस्थता के प्रति सहज ही अपरिमित आदरभाव उत्पन्न हो जाता है।

डॉ. शुक्ल की कर्मठता, आलस्यशून्यता, और प्रमादहीनता परम प्रणम्य है। 'भारतीयसंस्कृतपत्रकारसंघ' जो विश्व में संस्कृत पत्रकारों का एकमात्र पंजीकृत संघटन है, पूर्व में 'राष्ट्रिय संस्कृत पत्रकार संघ', के नाम से संघटित हुआ था। उसकी संस्थापना हेतु 'श्रीधाम' में 'शारदा' कार पं. वसन्त अनन्त गाडगिल एवं डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी ने संस्तुत्य प्रयत्न किया था। अनन्तर, पत्रकार-संघ के पञ्जीकरण हेतु कई दस्तावेजी औपचारिकताओं का द्राविड़ प्राणायाम जिस कौशल के संग डॉ. शुक्ल ने निभाया, उसके अभाव में पत्रकार संघ कभी भी पंजीकृत नहीं हो पाता। मैं डॉ. बलदेवानन्द सागर एवं डॉ. जीतराम भट्ट जी के संग फरवरी के शीत मास में प्रो. सुभाष वेदालंकार जी के आमन्त्रण पर एक राष्ट्रिय संस्कृत काव्य-सम्मेलन में काव्य पाठ हेतु 'अजमेर' गया। वहाँ अत्यन्त भव्य कार्यक्रम का आयोजन किया गया था, जिसे गुजरात की तत्कालीन राज्यपाल ने समुद्घाटित किया था। हम तीनों ही व्यक्ति कार्यक्रम की सम्पन्नता के पश्चात् मध्यरात्रि को ही अजमेर से दिल्ली हेतु वापिस चल पड़े। प्रातः ही डॉ. शुक्ल जी के घर पहुँच कर मुझे और सागर जी को कई दस्तावेजों पर हस्ताक्षर करने थे। कार से रात्रिकालीन यात्रा में तो निद्रा बाधित होती ही है। परन्तु डॉ. शुक्ल अपने घर में विराजमान होते हुए भी सारी रात जगे रहे। हर घण्टे दो घण्टे के बाद हमें फोन कर पूछते रहे कि आप कहाँ पहुँचे हैं।

'देववाणी-परिषद्' के तत्त्वावधान में समायोजित कई कार्यक्रमों में भी सहभागिता का मुझे सुयोग मिला है। कार्यक्रमों की सम्पन्नता के अनन्तर, प्रेस-विज्ञप्ति तैयार कर, सञ्चारमाध्यमों को झटिति सुलभ करा देने की उनकी दक्षता स्तुत्य है।

गत वर्ष जर्मनी में 'अभ्यागत आचार्य' के रूप में मेरे अध्यापन की अवधि में कई अन्य यूरोपीय राष्ट्रों ने भी मुझे आमन्त्रित कर संस्कृत विषयक, विशेष रूप से, आधुनिक संस्कृत साहित्य-विषयक एवं संस्कृत पत्रकारिता विषयक मेरे कई व्याख्यानों का आयोजन किया। भगवान् भोलेनाथ की कृपा से मुझे इस प्रसंग में फ्रांस, बेल्जियम, नीदरलैण्ड्स, ऑस्ट्रिया, स्विटजरलैण्ड, चेक गणराज्य, स्लोवाकिया, हंगरी, पोलैण्ड, वेटिकन सिटी, इटली प्रभृति देशों के अनेक विश्वविद्यालयों में जाने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। इसी क्रम में इटली में नेपल्स, रोम, वेनिस घूमते हुए मैं 'टूरिन' पहुँचा। 'टूरिन' नगर को इतालवी भाषा में 'तुरीनो' कहते हैं। वहाँ के विश्वविद्यालय में मुझे प्रदत्त विषय "Some gleanings in Contemporary Sanskrit Literature" पर व्याख्यान के क्रम में मैंने डॉ. शुक्ल की रचना 'तुरीनोस्मृतिसपादशतकम्' एवं उसके वैशिष्ट्य का भी उल्लेख किया। मेरे व्याख्यान हेतु संस्कृत विभाग के छात्र-छात्राओं एवं प्राध्यापकों के संग-संग हिन्दी प्राध्यापिका प्रो. पिनोचा (जिन्होंने 'श्रीरामचरितमानस' पर प्रशस्य कार्य किया है), फारसी- प्राध्यापिकाएँ डॉ. फ्रिञ्चेस्का एवं डॉ. एलिजाबथ तथा संस्कृत विभाग के सेवानिवृत्त आचार्य प्रो. स्टिफानो पिआनो भी उपस्थित हुए थे। प्रो. पिआनो ने 'तुरीनोस्मृतिसपादशतकम्' (जिसकी रचना सन् २००० ई. में 'तुरीनो'नगर में आयोजित ग्यारहवें विश्वसंस्कृतसम्मेलन के अवसर पर डॉ. शुक्ल ने की थी) का पाठ देखने की जिज्ञासा की ।

मैंने इटली से जर्मनी लौटने पर डॉ. अभिनव शुक्ल (श्रद्धेय डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी का कनिष्ठ सुपुत्र, जिन्होंने मेरे निर्देशन में श्रीशिवराज्योदयम् महाकाव्य पर पी-एच.डी. उपाधि हेतु गंभीर शोध-कार्य कर विद्वन्मनीषियों के मध्य प्रभूत सुयश समार्जित किया है।) को दूरभाष से निवेदित किया कि यथा सौविध्य उक्त काव्य-ग्रन्थ की प्रति डॉ. शुक्ल से प्राप्त कर मुझे प्रेषित करवा दें। उक्त निवेदन के कतिपय घण्टों के पश्चात् ही डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी ने स्वयं ही मुझे ई.मेल कर ग्रन्थ की 'स्कैण्ड' प्रति प्रेषित कर दी, जिसे मैंने झटिति 'तुरीनो' नगर के विद्वानों को सुलभ करा दिया।

डॉ. शुक्ल की उक्त प्रमादशून्यता के संग ही संग उनकी परिपूर्णवादी दृष्टि (Perfectionism) अत्यन्त ही स्पृहणीय है। जर्मनी में मेरे मित्र प्रो. जुर्गेन हैनिदर ने एक अद्‌भुत बात मुझे बताई। उन्होंने कहा कि २०१२ के दिल्ली विश्वसंस्कृतसम्मेलन में प्रो. गयाचरण त्रिपाठी जी ने विज्ञान भवन में डॉ. शुक्ल का उनसे परिचय कराते हुए विशुद्ध जर्मन लहज़े में उनके नाम का उच्चारण किया। ध्यातव्य है कि प्रो. गया चरण त्रिपाठी जी जर्मनी में अपने सुदीर्घ प्रवास एवं अपनी तीक्ष्ण भाषाशास्त्रीय मेधाविता के कारण ठेठ जर्मन लहज़े में संभाषण में प्रवीण हैं। अस्तु, प्रो. हैनिदर ने मुझे बताया कि सम्मेलन के अवशिष्ट पाँच छह दिनों में जब भी डॉ. शुक्ल की उनसे मुलाकात हुई, डॉ. शुक्ल ने सदैव प्रो. त्रिपाठी द्वारा उच्चारित उसी विशुद्ध जर्मन लहज़े में 'हैनिदर' नाम का उच्चारण किया, जिससे वह अत्यन्त प्रभावित हुए। ऐसा ही एक अन्य प्रसंग बड़ा रोचक है। मैंने जर्मनी में मार्बुर्ग विश्वविद्यालय में अपनी एक साप्ताहिक कक्षा में डॉ. शुक्ल की 'भाति मे भारतम्' और डॉ. हर्षदेव माधव की 'भाति ते भारतम्' का तुलनात्मक अध्यापन किया। उक्त प्रसंग में युगोस्लाविया के युवा विद्वान् डॉ. दिमित्रोव ने इन्टरनेट से डाउनलोड कर डॉ. शुक्ल की आवाज में 'भाति मे भारतम्' काव्य को प्रस्तुत किया। उसे सुन कर प्रो. हैनिदर के मुख से बरबस निकल पड़ा कि यदि आपने डॉ. शुक्ल की मंचीय काव्य प्रस्तुति नहीं सुनी है तो आप उनके स्वर की प्रभावशालिता का अनुमान ही नहीं लगा सकते (प्रो. हैनिदर ने दिल्ली विश्व संस्कृत सम्मेलन में आयोजित 'कवि-समवाय' कार्यक्रम में डॉ. शुक्ल का संस्कृत काव्य-पाठ सुना था।)।

डॉ. शुक्ल रमणीयता के परिपोषक हैं। 'भाति मे भारतम्' तो संस्कृत भाषा का अघोषित राष्ट्रगीत ही है। किसी एक काव्य-विशेष की सहस्राधिक मञ्चीय प्रस्तुति एक अद्‌भुत एवं आश्चर्यजनक (कदाचित् 'गिनीज़ बुक ऑफ वर्ल्ड रिकॉर्ड्स' में प्रविष्टि के अर्ह) तथ्य है। ऐसा युगंधर काव्य लिखने के संग ही संग उन्होंने 'भाति मौरिशसम्' भी लिखा। 'राजस्थानम्' के संग ही संग 'जाबालिपुरं चल' और 'उज्जयिनीयं जयति' भी लिखा। 'वदत नेतारो मनाक्' के संग ही संग 'ब्रूहि जगन्नाथ स्वामिन्'

लिख कर नेता और देवता- दोनों ही को उपालम्भ दे डाला। 'धन्वन्तरिं तमीडे' में वे वैद्यराज धन्वन्तरि की स्तुति करते हैं तो 'नेहरुं तं स्मरामो' में भारत निर्माता पण्डित नेहरु का स्मरण। 'मेघप्रबोधनम्' और 'अकालजलद' में मेघ के प्रति आक्रोश प्रकट करते हैं तो ' स्वागतं पयोद ते' में उसका मनुहार भी किया है। 'निदाघदिवसा इमे' में प्रचण्ड ग्रीष्म का चित्रण है तो 'शीतलहरी' में दाँत कटकटाती ठंड का। 'क्षणे-क्षणे यन्नवतामुपैति तदेव रूपं रमणीयतायाः' की परिभाषा के अनुरूप डॉ. शुक्ल के काव्य में विषयों की नवीनता और रमणीयता प्राप्त होती है। उसी भाँति, उनके व्यक्तित्व में भी नूतन वैदुष्य, अभिनव प्रविधि एवं नवीन विज्ञान के प्रति प्रकृष्ट आकर्षण दिखता है। उन्हें चित्र खींचने एवं खिंचवाने का जबर्दस्त शौक है। 'फेसबुक' सामाजिक मीडिया के मञ्च पर पाँच हजार मित्रों की अनुमत अधिकतम मित्र-मण्डली उनकी कब की पूर्ण हो चुकी है। भारतीय संस्कृत पत्रकार संघ के अंकेक्षक एवं उनके प्रिय शिष्य श्री दिनेश चतुर्वेदी जी ने उन्हें 'रमाकान्त शुक्ल-द्वितीय' नाम से अपना दूसरा खाता खोल कर प्रशंसकों से 'फेसबुक' पर जुड़े रहने का परामर्श दिया। मैंने ईषत् संशोधन कर 'रमाकान्त शुक्ल- अद्वितीय' नाम रखने का सुझाव दिया, जिसे सुन डॉ. शुक्ल ठठा कर हँस पड़े।

उज्जैन, बनारस आदि तीर्थनगरियों में जाने पर मैं सर्वप्रथम अपने इष्ट देवाधिदेव महादेव शिव का जलाभिषेक सम्पन्न कर ही अन्य कार्यों में सक्रिय होता हूँ। दो-एक बार ऐसे अवसरों पर डॉ. शुक्ल मेरे साथ थे। उन्होंने मुझसे पूछा- 'डाक्टर साहब! क्या पहले कभी जलाभिषेक नहीं किया है?' मेरे द्वारा सकारात्मक उत्तर दिए जाने पर टोका- 'तो फिर, क्यों भगवान् को बार-बार डिस्टर्ब करते हो?' उनकी इस टिप्पणी से मेरे मन के किसी कोने में यह भाव उठा कि डॉ. शुक्ल कदाचित् सम्पूर्णतः आस्तिक नहीं हैं। परन्तु ज्योतिर्लिङ्गों के विषय में एक अनौपचारिक परिचर्चा में उन्होंने परामर्श दिया- 'तीर्थस्थल जोड़े में जाओ। अकेले मत जाओ। हमने द्वादश ज्योतिर्लिङ्गों के दर्शन जोड़े में दो बार किए हैं।' उनके इस परामर्श को सुन मन से कितनी भारी अनास्था और आशंका का विगलन हुआ,

इसका उन्हें नहीं पता।

श्रद्धेय डॉ. शुक्ल के आविर्भाव की हीरक-जयन्ती के शुभावसर पर उनके सदैव स्वस्थ एवं शतायु होने की प्रभु से प्रार्थना करता हूँ। और यह स्वास्थ्य तथा शतायुष्य उन्हें जोड़े में मिले- यह भी महाकालेश्वर महेश्वर से हार्दिक विनिवेदन करता हूँ।

**ॐ त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनम्।**
**उर्वारुकमिव बन्धनान्मृत्योर्मुक्षीय मा मृतात्।।**

●

# साहित्यसेवी आचार्यवर डॉ. रमाकान्त शुक्ल

**डॉ. शशि तिवारी**
पूर्वाचार्या, मैत्रेयी कॉलेज,
दिल्ली विश्वविद्यालय एवं
महासचिव, 'वेव्स' भारत शाखा।

वर्तमान भारत के संस्कृत कवियों के गणना प्रसंग में डॉ. रमाकान्त शुक्ल का नाम अग्रिम पंक्ति के विद्वानों में लिया जाता है। अद्‌भुत वाक्शक्ति के धनी वे संस्कृत के गौरव हैं। संस्कृत को युग चेतना से संयुक्त कर लोकव्यापी बनाने में उनकी भूमिका अप्रतिम है। सुप्रसिद्ध गीतिकाव्य 'भाति मे भारतम्' भारत के गौरव का गान होने के साथ-साथ संस्कृत के माधुर्य और शाश्वत स्वरूप का यशोगान अधिक है। स्वकीय विद्वत्ता, सौम्यता और सदाशयता से डॉ. शुक्ल ने आधुनिक संस्कृत साहित्य को जो गति, प्रगति और प्रतिष्ठा दी है, उसमें उनकी अपूर्व स्मृति शक्ति का सर्वाधिक योगदान है, ऐसी मेरी मति है। स्मृति शक्ति का सीधा सम्बन्ध बुद्धि और ज्ञान की परिमिति से है। डॉ. रमाकान्त शुक्ल का संस्कृत ज्ञान अत्यन्त गहन और व्यापक है। काव्यशास्त्र और साहित्य उनके प्रिय विषय हैं। कविता, नाटक, गद्य और पद्य आदि सभी लेखन विधा में वे निष्णात हैं। हमने डॉ. शुक्ल को लम्बे समय तक किसी भी साहित्यिक विषय पर बोलते देखा है जिसमें उद्‌धरण, प्रसंग और उक्तियों के विवरण से रोचकता, प्रामाणिकता और मौलिकता का पुट समाहित होता है। संस्कृत के साथ ही हिन्दी के अनेक कवियों के छन्द उनके मानस पटल पर अंकित रहते हैं।

डॉ. शुक्ल के व्यक्तित्व का एक और गुण जो यहाँ स्मरणीय है उसे कालिदास ने सम्भावना गुण कहा है- **'सम्भावनागुणमवेहि तमीश्वराणाम्'**। अपने आसपास के के लोगों के सामर्थ्य को पहचानना और उनको तदनुसारी

कार्यों में नियोजित करना एक श्रेष्ठ आचार्य का दायित्व है। यह प्रायः कठिन होता है। डॉ. शुक्ला ने अपने आचार्यत्व का निर्वाह करते हुए विश्वविद्यालय, देववाणी और अन्य संस्थाओं में कार्य हुए अपनी इस क्षमता से समाज का भरपूर कल्याण किया और उन-उन लोगों में अपनी शक्तियों को पहचानने, बढ़ाने और कार्य निष्पादन क्षम बनाने का विश्वास पैदा किया है। अपने शिक्षण और प्राध्यापन कार्यों का निर्वाह करते हुए आपने अपने जीवन को 'योगक्षेमं वहाम्यहम्' के आदर्श के अनुरूप बनाने का प्रयास किया है जिसके लिए वे हम सबके परम-प्रेरक हैं। नीतिशतककार भर्तृहरि ने निर्मल गुणों से युक्त श्रेष्ठ मनुष्यों को सबका पूजनीय बताया है-

**वाञ्छा सज्जनसंगमे परगुणे प्रीतिर्गुरौ नम्रता,**
**विद्यायां व्यसनं स्वयोषिति रतिर्लोकापवादाद्भयम्।**
**भक्तिः शूलिनि शक्तिरात्मदमने संसर्गमुक्तिः खले,**
**येष्वेते निवसन्ति निर्मलगुणास्तेभ्यो नरेभ्यो नमः॥**

ये सभी गुण डॉ. शुक्ल को ओजस्वी, यशस्वी और तेजस्वी बनाते हैं। मेरी ईश्वर से प्रार्थना है कि अपने छात्रों, मित्रों और बान्धवों के आदरणीय विद्वान् शुक्ल जी को दीर्घायु प्रदान करें, जिससे वे अनवरत संस्कृत साधना द्वारा साहित्य की श्रीवृद्धि करते रहें।

●

# वटवृक्ष की छाँव में खिलता एक अरण्य पुष्प

**डॉ. अजय कुमार मिश्र**
राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, दिल्ली

राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, दिल्ली के कमरा संख्या १०६ में मैं बैठा था। तभी भोजनावकाश के आस पास संस्कृतविश्व के बहुचर्चित कवि तथा संस्कृतभाषा और संस्कृत साहित्य के आबालवृद्ध के संरक्षक पद्मश्री आचार्य रमाकान्त शुक्ल गुरु जी का वहाँ आकर अपने कान्तासम्मित उपदेश की शैली में कहना कि- "डॉ. साहब, आप बुरा तो नहीं मानेंगे, बिना आप से पूछे कुलसचिव महोदय आचार्य रामानुज देवनाथन् जी से मैंने आग्रह कर दिया है कि आप ही मेरे कक्ष संख्या १०७ में बैठेंगे। इसकी स्वीकृति कुलपति जी ने भी दे दी है।" यह सुननकर मन तो जरूर गद्गद हुआ लेकिन इस निर्णय को लेकर मुझे बड़ा आश्चर्य भी हुआ। तत्क्षण गुरु जी ने मुझे अपने पार्श्व वाले कक्ष में बुलाया और अपने मम्मटोक्त उपदेश की शैली में कहा कि आपकी सारी पाठ्य सामग्री तथा कार्यालयीय उत्तरदायित्वों से जुड़ी संचिकाएँ इस कमरे में व्यवस्थित हो जाएँगी। आचार्य जी ने यह भी कहा कि मेरे पास कुछ अधिक सामाग्री तो है नहीं। दो तीन घण्टों में अमूमन सभी सामग्रियों को आनन फानन में लाकर अपना जमावड़ा ला खड़ा कर दिया कक्ष संख्या १०७ में। मैं तो तब और पुलकित हो उठा, जब गुरु जी ने आदेश दिया कि आप उस कक्ष में उसी स्थान पर बैठें जहाँ आपके गुरुवर्य प्रो. सत्यपाल नारंग साहब ने अपना शास्त्रचूड़ामणि का कार्य किया है। यह सच है कि आदरणीय नारंग गुरुजी जो रनिंग इनसाइक्लोपीडिया के रूप में नामचीन हैं, वे मेरे मस्तिष्क पटल के वैसे साफ्टवेयर हैं, जिसमें कभी वायरस नहीं लग सकता।

आदरणीय शुक्ल गुरुजी के हृदय वैशाल्य तथा अकारण स्नेहसिक्तता का अंदाजा इससे ही लगाया जा सकता है कि इससे पूर्व मेरी उनसे

मुलाकात संस्थान के पत्राचार पाठ्यक्रम से जुड़ी एक दो कार्यशालाओं में कई वर्ष पूर्व हुई थी, या एकाध किसी संगोष्ठी में। इसी दरम्यान जब एक बार उनके चर्चित अभिनन्दन ग्रन्थ 'देववाणी-सुवासः' (१९९३ई.) जो संस्कृत भाषा के आधुनिक साहित्य का संभवतः प्रथम पुष्कल ग्रन्थ माना जा सकता है, उसे गुरुजी ने अनायास एक रोज मेरे मित्रकल्प श्रीराम आशिष जी से भिजवाकर कृतार्थ किया। ध्यातव्य है कि श्रीराम आशिष जी का घर गुरु जी के घर तथा संस्थान के आस पास है।

लेकिन अब कमरा संख्या १०७ में गुरु जी के साथ, सीधे उनके चरणों में पनाह मिल गयी। उनके इस सान्निध्य में अपार मित्र भाव जो एक पिता अपने बड़े होते पुत्र के साथ निभाता है, उसका मुझे अनुपम सुख मिलता। साथ ही साथ संस्थान में पधारे संस्कृत दिग्गजों द्वारा उनके इस संस्कृत विद्या आगार कक्ष में पधारने पर मुझे भी कर्णों तथा नेत्रों का मोक्ष मिलना आम बात हो गई। संस्थान के किसी भी बड़े अधिकारी या छोटे कर्मचारी के लिए उनका परोपकारी मन सदा खुला रहता। लेकिन मुझे याद है कि गुरु जी अपने इन शैक्षणिक सामाजिक सरोकारों के वाबजूद अपने होमवर्क से कभी भी कम्प्रोमाइज नहीं करते। किसी कोम्पीटेटिव परीक्षा की तैयारी की तरह घंटों नित्यनूतन जोश भरे किसी युवक की तरह सर झुकाए अपनी पढ़ाई भी करते। अल्पविराम के लिए इसी बीच गुरु जी अपने संस्मरणों को सुनाकर तरोताजा बनाते तथा 'दस्तेमुकद्दस' जैसे शब्दों को याद कर विशेष प्रसंगों के माध्यम से चुटकीला तथा मजाकिया वातावरण बना कर किसी भी खुशी के क्षण को हाथों से न जाने देते। वस्तुतः 'दस्तेमुकद्दस' शब्द का वाकया संस्थान के ही एक अधिकारी से जुड़ा है। उसी प्रकार वे अपने कॉलेज टाइम के कॉमर्सभाषा के एक प्राध्यापक डॉ. श्याम स्वरूप कुलश्रेष्ठ का भी दो तीन मास के ही अन्तराल में उनके सहज ज्ञान स्वाभिमान का जिक्र करना नहीं भूलते। आज के शिक्षकों के प्रसंग में उनको याद करने का कोई न कोई मौका उभर ही जाता था। लेकिन ध्यान रहे उनकी इस ध्वनि की शब्दार्थानुसन्धान की सूत्र शैली मैं या गुरु जी ही समझ पाते और हम लोग लाइट वातावरण में पढ़ाई लिखाई करते तथा उनकी विदेश भ्रमण चर्चाओं के अलावा देश में चल रही संस्कृत की

गतिविधियों से भी वाकिफ होते। इमरजेंसी के दौरान वे अपने जेल जाने की व्यथा कथा तथा उनके इस दौर के कुछ मित्रों तथा वरिष्ठों के गिरगिट की तरह किसी अवसर के लिए रंग बदलने की बातों को याद करना भी नहीं भूलते, जो तथ्य वाकई में संस्कृत की समकालीन कई इनसाइड स्टोरीज़ की एक नयी बिबलियॉग्राफी हो सकता है।

संस्कृत भाषा के पहले आधुनिक मीडियाकर्मी आचार्य शुक्ल गुरुजी वस्तुतः किसी संगोष्ठी के आयोजन तथा उसके सफलतम क्रियान्वयन के जादूगर माने जाते हैं, जिसकी जड़ों में उनके बहुआयामी वैदुष्य तथा स्निग्धता से भरा लबालब व्यक्तित्व विद्यमान है। जीवन व्यवहार के धनी गुरु जी को मैंने कभी भी क्रोध में नहीं देखा। लेकिन उनकी बेखौफ आवाज़ जनहित में सहज ही सुनी जा सकती है, क्यों न वह राष्ट्रपति पुरस्कार-महर्षिबादरायण-व्यास सम्मान, या यही पुरस्कार जो ज्येष्ठतम संस्कृत विद्वानों को दिया जाता है, की संख्या में क्रमशः अघोषित किया जाना या कम संख्या किया जाना हो, इन मुद्दों से लोहा लेना उनकी फितरत में है। इसके न्यायोचित मुद्दों को लेकर दिल्ली उच्च न्यायालय का दरवाजा खटखटाया जाना, संस्कृत की दुनिया में वस्तुतः एक बड़ा ही निडर भरा पहल माना जाना चाहिए क्योंकि संस्कृत के आज के मौकापरस्ती के माहौल में कौन किसको रौंद कर, आगे निकल जाय, इस बारे में कुछ भी नहीं कहा जा सकता! आचार्य शुक्ल गुरुजी तो निर्भीक संस्कृत पत्रकार अप्पाशास्त्री जैसी श्रेणी के अमर व्यक्तित्व माने जा सकते हैं। मुझे १५ वाँ विश्वसंस्कृतसम्मेलन, दिल्ली का वाकया याद आता है, जब यह सम्मेलन विज्ञान भवन में आयोजित हो रहा था तो उन दिनों संस्कृत पत्रकारिता का अखाड़ा संस्थान का यही कक्षा संख्या १०७ बना हुआ था, जिसमें महाराष्ट्र से पधारे एक वयोवृद्ध संस्कृत सम्पादक पण्डित वसंत गाडगिल (शारदा के प्रधान संस्थापक, संपादक) की भी भूमिका बड़ी श्लाघ्य रही। गौरतलब है कि आचार्य शुक्ल गुरु जी ने इस वैश्विक संगोष्ठी के दौरान इस शारदा नामक त्रैमासिक पत्रिका के दिल्ली संस्करण के संपादक की कमान संभाली थी। यहाँ ध्यान रहे कि भारतीय स्वतन्त्रता संग्राम के दौरान उषा नामक संस्कृतपत्रिका का मुख्यालय तो जर्मनी में भी था।

गुरु जी ने संस्कृत भाषा की जीवंतता तथा लोकप्रियता में उत्तरोत्तर चतुर्दिक् उत्थान तथा विकास में देववाणी परिषद् तथा यहाँ से लगभग चालीस साल से अविकल रूप से अर्वाचीनसंस्कृतम् का प्रकाशन किया है, जो शोध का विषय हो सकता है। आचार्य प्रवर के मार्गदर्शन में संस्कृत भाषा की आधुनिक रचनाओं का प्रकाशन भी संस्कृत के समकालीन ऊर्जस्वी धवल चरित्र को सुस्थापित किया है जो ग्लोबलाइज़ेशन के घातक दौर में बड़ा युगीन माना जाना चाहिए। इसी प्रकार इसी देववाणी परिषद् द्वारा प्रतिवर्ष मुगलकालीन संस्कृत विद्वान् विख्यात समीक्षक पण्डितराज जगन्नाथ पुरस्कार की घोषणा तथा इससे जुड़े भव्य समारोह का हर साल भव्य रूप में समायोजित किया जाना भी बड़ा ही प्रशंसनीय प्रयास माना जाना चाहिए, क्योंकि देश में ऐसा भव्य आयोजन संभवत: अन्यत्र नहीं किया जाता, जबकि यह समय की माँग है, वह भी जब असहिष्णुता का वातावरण पूरी दुनियाँ में अपना पाँव पसार रहा हो। मैं इसका गवाह हूँ कि गुरुजी के इस देववाणी परिषद् में मैट्रोकॉड्रियाँ का काम आदरणीया रमामाता जी निभाती हैं। कभी कभी इस कक्ष से दूरभाष पर माता के लिए गुरुजी द्वारा अपने निक नेम 'रानी जी' से उनको बुलाया जाना भी मुझे बड़ा अच्छा लगता और मैं अपने माता पिता जी को भी इसी बीच स्मरण कर लेता। वाकई में इस परिषद् की सुरभित माटी में ही अद्‌भुत सुख तथा आनन्द का मैंने अनुभव किया है।

भारतीय स्वतन्त्रता संग्राम के अमर सेनानी वीर कुँवर सिंह की तरह जीवट संस्कृत सेनानी तथा समकालीन रचना धर्मिता के विलक्षण व्यक्तित्व के धनी शुक्ल गुरुजी ने मुझे सर्वदा प्रभावित किया है, वह भी उनकी समयबद्धता चाहे वह दिल्ली या दिल्ली से बाहर का कार्यक्रम क्यों न हो। लेकिन तिरुपति जैसे कुछ स्थलों पर उनका वायुयान का छूट जाना भी बड़ा ही प्रासंगिक है जिसे गुरुजी बड़ी रोचकता तथा तन्मयता से सुनाते हैं। हवाई जहाज की कुछ यात्राओं में उनके साथ यात्रा का सौभाग्य तथा माता जी के हाथों बना आलू के पराठों का हवाई जहाज में ही छक कर संग संग अपने प्रसाद स्वरूप प्राप्त करना और गुरु जी द्वारा बड़ी सादगी और अदब के साथ उस प्रसाद को आज के ऐहलौकिक देवकन्या एयर हॉस्टेज

को भी बेहिचक ऑफर करना उनके साधु स्वभाव के साथ समभाव की भावना की भी संपुष्टि करता है। एक बार जब उनके इस स्नेहिल स्वभाव को मैंने अपनी बेटी हृयकणिका अभिव्यक्ति को एयर हॉस्टेज के प्रसंग में सुनाया तो वह अपने बाल मन के चांचल्य तथा सहज स्वभाव के कारण हँसी से लोट-पोट होने लगी और बार बार उनके उस अंदाज को बयाँ करने को गुजारिश करती, क्योंकि उसकी नजर में भी तो गुरुजी बहुत ही बड़े आदमी हैं, जो पूरा का पूरा सच ही है। अभिव्यक्ति जैसी छोटी बच्ची के लिए एयर हॉस्टेज तो वाकई में आज के जीवंत चलती फिरती देवकन्या ही तो होती हैं। मुझे लगता है गुरु जी आम तौर पर अपने देववाणी परिषद् के कार्यक्रम को अपने थैले में ही लेकर चलते हैं, तभी तो किसी अपने सुनिश्चित कार्यक्रम में निश्चित समय पर उस कार्यक्रम स्थल पर उनका वहाँ बैनर टंग जाता, क्यों न उसे टाँगने में खुद का मशक्कत उन्हें करना पड़े। उनका व्यक्तित्व ही कुछ ऐसा था- ''मैं अकेला ही चला था मंजिले मकसूद को लोग मिलते गये और कारवाँ बनता गया। वस्तुतः नवोदित संस्कृत विद्वान् विशेष कर नवयुवा वर्ग तो उनके स्नेहिल तथा रागकाव्य की भाव पेशलता रूपी मधुमक्खी के छत्ते रूपी व्यक्तित्व पर मधुमक्खियों की तरह मँडराते हैं। गुरुजी की समयनिष्ठा तथा कार्यक्रम के तत्काल आगाज की जादूगरी का एक वाकया बताना चाहूँगा। एंटी एस्टेब्लिश्मेन्ट् के जाने माने कवि जिन्होंने संस्कृत के मोनोइमेज की कविता से समकालीन संस्कृत कविता को एक नया आयाम दिया वे हैं- आचर्य हर्षदेव माधव जी जिनके विशेष सान्निध्य के सबब से गुजरात संस्कृत अकादमी द्वारा आयोजित एक राष्ट्रिय संस्कृत कवि सम्मेलन में आमंत्रण का लाभ मुझे भी मिल गया था। कविता पाठ शुरू ही होने वाला था, मैं भी नये पुराने मित्रों, गुरुजनों से मिलने में थोड़ा व्यस्त रहा, इसी बीच पता चला कि शुक्ल गुरुजी ने अपनी देववाणी परिषद् की चुनिंदा किताबों का संस्कृत अनुरागियों के बीच वितरण समारोह को सुसम्पन्न कर लिया और मैं इस सुख से वंचित ही रहा। मुझे सिर्फ इस पुस्तक वितरण समारोह का बैनर ही देखने को मिल सका। आज के भौतिकवादी संस्कृत समाज में इस तरह का पुस्तक वितरण समारोह गुरुजी के उदार मन तथा संस्कृत के प्रति समर्पित भाव को बड़े साफ ढंग

से पुष्ट करता है। इसी तरह राष्ट्रपति पुरस्कार जिस दिन माननीय राष्ट्रपति जी द्वारा दिया जाता है, उसी दिन बड़ी तत्परता तथा सोल्लास इन विद्वानों के ठहरने के स्थान पर ही अपने चलते फिरते देववाणी परिषद् के छोटे से तम्बु के नीचे क्यों न जनपथ होटल की कोई छोटी सी वीथिका ही हाथ लग जाए, इस सम्मान समारोह के आयोजन हेतु यह भी संस्कृत समाज के प्रति उनकी जीवटता तथा एकजुटता की तस्दीक करता है। सन् २००५ में मुझे भी इस परम सुख का अनुभव मिल चुका है।

आचार्य शुक्ल गुरुजी की विश्व विख्यात कविता "भाति मे भारतम्" की सांस्कृतिक क्लासिकल पहचान की जब मैं उनसे बातें करता तो पुलकित होकर उसकी रचना काल की बात करते और कहते कि यह तो एक ही रोज़ के प्रातः बेला लिखी गई थी। ध्यातव्य है कि आज जिन्हें उनका वीरवर माना जाता है वैसे सधे विद्वान्-समीक्षक तथा नाट्यशास्त्र के प्रकाण्ड पण्डित ने भी इसकी रचना धर्मिता तथा लोकप्रयोग की जनप्रियता को लेकर अपना संदेह जताया था, अब वे भी इस कविता के मुरीद हैं। उन्हें इस कविता को दृश्यांकन रूप प्रस्तुत करने में कितना जद्दोजहद करना पड़ा था, वह भी उस दौर में जब दूरदर्शन का शुरुआती समय था- की भी चर्चा करते। वाकई में उनके इस सार्थक प्रयास से समकालीन संस्कृत कविता ने भारतीय संस्कृत साहित्य की कविताओं के बीच एक अति महत्त्वपूर्ण वैश्विक दस्तक दिया और संस्कृत भाषा की जीवंतता तथा गेयता फिर से सुस्थापित हुई। उनके द्वारा संस्कृत रेडियो नाटक का लेखन तथा प्रस्तुति भी काफी गौरतलब माना जाना चाहिए। संस्कृत रचना को भारत की सांस्कृतिक साँझी विरासत को फिर से याद दिलाने की दृष्टि से उनकी रचना 'पण्डितराजीयम्' भी ध्यातव्य है। गुरु जी के ही चर्चित रेडियो नाटक शुचिगान्धीयम् में प्रो. रमेश कुमार पाण्डेय (कुलपति, श्री लालबहादुर शास्त्री राष्ट्रिय संस्कृत विद्यापीठ, दिल्ली) तथा प्रो. शशि प्रभा कुमार ('कुलपति, साँची बौद्ध भारतीय ज्ञान, अध्ययन विश्वविद्यालय, भोपाल) जैसे संस्कृत के दिग्गजों ने भी अपने युवकाल में भूमिका निभा चुके हैं। राष्ट्रपतिपुरस्कार से सम्मानित वेद विदुषी प्रो. शशि तिवारी तथा मेरे परम मित्र प्रो. ओम नाथ बिमली भी इनके रेडियो नाटक में अपना अभिनयात्मक

हुनर दिखा चुके हैं। वस्तुतः गुरु जी के संस्कृत सेवा तथा प्रचार प्रसार के हुनर से जुड़े रहने का ही आशीर्वाद उन सबके उत्कर्ष का अग्रदूत है। उनकी कई कविताओं का प्रथम श्रोता बनने का भी मुझे सौभाग्य प्राप्त हुआ। उनमें जंतर-मंतर के राष्ट्रीय आन्दोलन से जुड़ी अन्ना हजारे जैसी अन्य कविताओं का मैं बड़ा प्रशंसक रहता क्योंकि बिम्ब विधान तथा कथा की दृष्टि से ऐसी अद्यतन काव्य सामग्री संस्कृत काव्य को काफी तरोताजा बनाती है। मैं यहाँ यह भी साफ करदूँ कि यह कविता उसी दिन गुरु जी की लेखनी से निःसृत हुई थी जिस दिन अन्ना हजारे ने जंतर-मंतर पर अपना जन व्यापक अपना अनशन तोड़ा था। जरा सोचिए इससे अधिक अद्यतन तथा वैश्विक घटना से जुड़ी और क्या कविता हो सकती है। लेकिन सीनियर सिटीजन से जुड़ी उनकी कविता 'वार्धक नमो नमस्ते' पर मैंने थोड़ी नाराज़गी जरूर जतायी थी, क्योंकि विशेष कर वीररस का ओजस्वी कवि जिन्हें बिहारी, रसखान, घनानन्द, जायसी, तुलसी से लेकर निराला, पंत, भूषण तथा कई यशस्वी प्राकृत भाषा के रचनाकारों के मूलपाठ कंठाग्र है, आखिर क्या कारण है कि इसकी रचना बुढ़ापे के बिम्ब की ओर मुड़ती दिखती है? वाकई में उनकी यह कविता सुनकर मुझे अच्छी नहीं लगी थी क्योंकि उनके कर्म तथा वचन में सर्वदा मुझे तरुणाई की उमंग तथा उत्साह का एहसास होता रहा है। उनकी इस कविता में वृद्धजनों की झाँकी तो जरूर है, लेकिन गुरुजी तो ऐसी रचनाधर्मिता के लिए नहीं बने हैं और मैं चाहता था कि गुरुजी मनोवैज्ञानिक दृष्टि से कभी भी क्लान्तता का शिकार न बनें। यहाँ मैं अपनी समीक्षा की शेखी बघारना नहीं चाहता, बल्कि तनय प्रतिमूर्ति की भूमिका थोड़ा निभाना चाहता था। इसका बहुत बड़ा कारण यह भी है कि आदरणीय गुरुजी ने मुझे अपने वैदुष्य गाम्भीर्य से कभी भी प्रताडित नहीं किया और किसी के साथ भी ऐसा न करना उनका सहज स्वभाव है। बतौर रूम पार्टनर समरसता का वातावरण कायम रखा और अपने वटवृक्ष रूपी अनोखे व्यक्तित्व पर मुझ जैसी अदना मुर्झायी लता को आच्छादित होने का अकारण ही हमेशा अवसर दिया, जो मेरे संभवतः पूर्व जन्म के पुण्य का ही प्रतिफल रहा होगा।

गुरु जी का फूड सेंस भी बड़ा लाजवाब है जिसमें सहकारी तथा

सांस्कृतिक भाव विशेष कर दिखाई देता है। बारिश के वक्त पालक या पनीर पकौड़ा संस्थान की कैंटीन में बनवाते या विशेष परिस्थिति में अग्रवाल से भी मँगवाते और आस पास के छोटे बड़े खास कर सामान्य स्तर के कर्मचारियों के साथ मिल बाँट खा कर रिश्तों के सामूहिक सामंजस्य का वातावरण बनाते, यों कहे, खुद ब खुद बन जाती वह समाँ। आम के मौसम में मुझे मित्रवर प्रवीण राय जी को सौंप कर धड़ी के भाव से आम मँगवाते और इसी तरह प्रीतिभोज अनायास कर बैठते। चूँकि उन्हें शुगर की शिकायत है, जिस वजह से इसे छक कर खाने से थोड़ा जरूर डरते, लेकिन अंततः उनका मन नहीं मानता, और अपनी बैटिंग से छक्के की झरी लगा देने और हैट्रिक मारना तो उनके लिए बच्चों का खेल था और इसी बीच सजेशन भी देते कि जो होगा देखा जाएगा! कभी कभी चलता है, जबकि इस ऋतु में इस तरह आम खाना उनके लिए आम बात थी। मैं और सुहृद् प्रवीण राय जी भी क्रमशः फस्ट तथा सेंकेड राउण्ड में गुरु जी की इस पाली के लिए बड़ा मजबूत स्कोर खड़ा करते। ग़ौरतलब है कि इस तरह के मैचों को स्पॉन्सर अमूमन गुरु जी ही करते। यदा कदा कार्यालय से अकस्मात् अवकाश या क्लांत मुखारविन्द के सवाल पूछे जाने पर थोड़ा मुँह लटकाये तथा धीमे स्वर में कहते डॉ. साहब घेवर (जो उनकी बड़ी मनभावन मिठाई है) कल रात घर पर थोड़ा ज्यादा खा लिया था। इसलिए वाणी विहार से पदयात्रा कर संस्थान पहुँचा हूँ। थोड़ी लोक चर्चा के बाद हमलोग अपने अपने काम में एक दूसरे से बिना कोई टोक टाक में जुट जाते। अपराह्ण में भोजन इकठ्ठे करते और कभी कभी गुरु जी अपने अरजेंट उत्तरदायित्व वश लंच भी करना भूल जाते और जब मेरे पेट की मशीन थोड़ा ज्यादा झटका देकर चलने लगती, तभी मैं उन्हें उनके पठन पाठन में इस वजह से व्यवधान करना चाहता। अपने गाँव क्षेत्र में फले नींबू का अचार जरूर लाते, जिसमें मेरा एक हिस्सा अनिवार्य रूप से प्रसाद स्वरूप होता। यदा कदा माता जी हाथ से अर्चित हव्य सामग्री से भी मुझे कृतार्थ होने का सुअवसर मिलता। जब कभी कभार सुलोचना भी थोड़ा कुछ विशेष पाक सामग्री गुरुजी के लिए भिजवाती, उसमें बड़ा थोड़ा ही लेते और अजस्र, आशीर्वाद, सुलोचना, अभिव्यक्ति और विमर्श के लिए देते- एक

पिता की तरह और मैं भी अपने आप को उनके सामने पूरा का पूरा खोल देता। जब कभी भी संस्थान के हाई कमान से दूरभाष आता, हवा की झोंके की तरह उनके सारस्वत कक्ष में पहुँच कर न जाने कब उल्टे पाँव लौट आते पता ही नहीं चलता, थोड़ी देर मौन रहते और कहते डॉ. साहब आप से क्या छुपाना....। लेकिन अपनी हैसियत को समझते हुए उनकी बातों को चुपचाप सुन लेता और बहुत आवश्यक होने पर ही कुछ बोलने की हिम्मत जुटा पाता। मुझे इसका भान् जरूर था कि गुरुजी अपनी बातें शेयर कर के खुश हो जाते थे, जो मुझे बड़ा अच्छा लगता है। उन्हें खुश तथा प्रसन्नचित्त देखना ही तो मेरी खुशी थी। गुरुजी के जूठे भोजन पात्र मैं अपने बर्तन के साथ भोजन के बाद प्रक्षालित करना चाहता, लेकिन वे शुरुआती दौर में इसका घोर विरोध करते, लेकिन कभी कभार मेरा यह बाल हठ ऐसा करने को मनवा ही लेता। इससे मुझे बड़ा आत्मिक सुख मिलता- अपने घर के श्रेष्ठजनों की सेवा, श्रद्धा भाव प्रकट करने के अवसर के दिन याद आते और मैं इस नॉस्टेल्जिया को अपना पुनीत उत्तरदायित्व समझता। मुझे स्मरण है जब उन्हें राष्ट्रपति पुरस्कार से नवाजा गया था तो उनका रिमार्क था कि यह कमरा संख्या १०७ कितना अद्‌भुत है कि अब इसमें दो दो राष्ट्रपति पुरस्कार सम्मानित विद्वान् बैठेंगे। उन्होंने मेरे आत्मसम्मान की रक्षा तथा आत्मविश्वास को बनाये रखने में हमेशा पॉवर हाउस का काम किया। मुझे याद है गुरुजी के साथ संस्थान के एक प्रकल्प में घूमते हुए गया था, जहाँ पर मेरे एक नये नये पधारे अधिकारी टकरा गये और उन्होंने कहा "अजय जी जरा पान लाकर खिलाइए", गुरु जी ने कक्ष में आने के बाद इस बात को लेकर बड़ी नाराजगी जतायी थी  अपने इस वत्सल शिष्य के अधिकारी के खिलाफ। शुक्ल गुरुजी ने यह भी कहा कि उन्हें इसका एहसास नहीं है कि आप किस कोटि के विद्वान् हैं या वे अपने पॉवर में चूर हो गये हैं। पान किसी के लिए लाकर देना और साथ साथ खाना दोनों अलग अलग बात है। लेकिन मैं उनके इस बाल चांचल्य पूर्ण संस्कृत विद्वान् के स्वभाव से पूरी तरह वाकिफ था। फिर भी मैं उनके वैदुष्य का सम्मान करता हूँ क्यों कि वे ठहरे अपनी ऋषि परंपरा के। आपसी सामंजस्य तो बना कर ही रहना पड़ेगा- संस्कृत तथा गुरुपरम्परा के अक्षुण्ण समभाव के लिए। इस प्रसंग में

मैं अपने परम आदरणीय बहुलब्धप्रतिष्ठ आचार्य राधावल्लभ त्रिपाठी गुरुजी के सान्निध्य में इंफाल यात्रा प्रसंग को भूल नहीं पाता। इंफाल एयर पोर्ट पर दिल्ली के लिए हवाई जहाज उड़ान भरने को मौजूद था। संमान्य त्रिपाठी गुरु जी ने अपनी मुठ्ठी में भरे लौंग गुच्छ को मुझे देने के लिए अपनी हथेली को पूरा का पूरा मेरे आगे खोल दिया जो वस्तुतः उनका यह हस्त मुद्रा शुरू के गुरु के द्वारा हाथों से आशीर्वाद देना ही था। उनके इस मितभाषी स्वभाव तथा नारिकेल की तरह गोपित परम स्नेहार्द्रता के बड़प्पन के विषय में आदरणीय शुक्ल गुरुजी से खूब चर्चा होती और मैं उनके प्रसंग मात्र के एहसास से पुलकित हो उठता।

आचार्य शुक्ल गुरु जी की भोजनप्रियता तथा इसकी संस्कृत दिग्गजों में लोकप्रिय होने की अनेक कथा मुझे कई बार सुनने को मिली। गुरुजी के इस सहज व्यक्तित्व के प्रसंग में आदरणीय आचार्य 'अभिराज' राजेन्द्र मिश्र गुरुजी ने बताया कि जब उन्हें पहली बार अपने घर पर बुलाना था तो मैंने अपनी प्राणवल्लभा को उनकी भोजनरसिकता के विषय में आगाह कर अपने आपको आतिथ्य सत्कार की दृष्टि से महफूज कर लिया था। एक राष्ट्रीय संस्कृत कवि सम्मेलन के दरम्यान मैं अमदाबाद गया था, चूँकि वह मेरी पहली यात्रा थी और मैं आदरणीय शुक्ल गुरुजी के संरक्षण में वहाँ गया था। लेकिन मेरी पहली यात्रा होने की वजह से वहाँ के एक नामचीन संस्कृत कवि विद्वान् ने अपने घर में आमन्त्रित करते हुए अपनी व्यथा बतायी कि आपके साथ गुरुजी को भी बुलाता, लेकिन घर पर मिसेज के न होने पर थोड़ी कठिनाई होगी, इस लिए आपको ही अकेला बुलाना चाहता हूँ। लेकिन ट्रेन पकड़ने की जल्दीबाजी थी जिसके कारण गुरु जी के सान्निध्य में मैं दिल्ली लौट आया। मेरे सुहृद् प्रो. ओमनाथ बिमली भी गुरु जी के विषय में राजधानी कॉलेज, दिल्ली विश्वविद्यालय के उनके अनेक फक्कड़पन स्वभाव का जिक्र करते। कभी कभी तो टीचिंग स्टाफ रूप में औचक कवि सम्मेलन का आयोजन हो जाता, जिसमें शुक्ल गुरुजी का एकतरफा पाठ चलता रहता और कॉलेज के कैंटीन मालिक समोसे को वहाँ सप्लाई करते करते अन्य बच्चों की नजरों में दिवालिया घोषित हो जाते मानो सम्मेलन की वजह से स्टॉफ रूम समोसे की जमाखोरी का पाक

स्थान बन गया हो। और सुबह सुबह घर से निकले बच्चें नास्ता हेतु समोसे के लिए लालायित हो जाते। शुक्ल गुरु जी द्वारा कविता पाठ सम्मान के इस पकवान का हाफ सेन्चुरी लगाना उनके लिए बड़ा आसान काम था। इस प्रसंग में गुरुजी को वे बातें भी याद आती हैं जब वह अपने बाल्य जीवन का भी जिक्र मुझ से करते जिससे संस्कृत विद्या के मनीषी विद्वान् रचनाकर अपने प्रातः वन्दनीय पिता जी के संस्कृत पढ़ने पढ़ाने की कर्तव्यनिष्ठता भी साफ होती है जिसके लिए गुरुजी का विराट् व्यक्तित्व अपने आप में एक ज्वलंत मिसाल है। गुरुजी कहते थे कि हम घर में पाँच भाई एक कमरे मे इकट्ठे सोते थे, विछावन और जगह की कमी के कारण फर्श पर ही दरी बिछा दी जाती थी। माता जी चूल्हे पर रोटी बनाती और हम लोग इकठ्ठे बैठ कर भोजन करते, माता जी बड़ी बड़ी गर्म रोटियाँ चूल्हे पर सेंक कर थाली पर दूर से ही अपने मातृत्व भाव से उछाल कर फेंकती और उनका निशाना कभी भी नहीं चूकता है। वाकई में माँ बाप का स्नेहिल निशाना स्वर्ग से भी अपनी संतति के लिए अकारण बरसता ही रहता है। ये रोटियाँ रूपी स्नेह-प्यार दुलार तो एक दो मीटर के आस पास से ही बरसती रहती होंगी? कितना बड़ा यह सौभाग्य का क्षण होता है। एक बार मैंने उनसे जिज्ञासा व्यक्त की कि गुरुजी आपने अपना कार्य क्षेत्र संस्कृत की जगह हिन्दी को ही क्यों चुना? उनका जवाब था संस्कृत वाले अपनी कृपा बरसाते तभी तो इस विषय में आ पाता। मुझे लगता है संस्कृत की दुनिया में आज तो और अधिक गुटबाजी हो गई है। विद्या के स्थान पर व्यक्तिवादी मानसिकता और उसमें सिमटता संस्था तथा व्यक्ति का स्वार्थ ही सर्वोपरि हो गया है। इस शताब्दी के बहु ओजस्वी संस्कृत-दर्शन-साहित्य-मीमांसा के महापण्डित आचार्य बच्चूलाल अवस्थी को भी संस्कृत वालों के इसी फाँस में फंस कर मानो दम घुट कर मरना पड़ा होगा और आज बड़े बड़े तथाकथित संस्कृत के आका फैकल्टीज तथा अकादमियों आदि संस्थानों पर नाग की तरह अपना फन फैलाये बैठे हैं। आचार्य शुक्ल गुरुजी को भी संस्कृत वालों की वितण्डा का बड़ा शिकार होना पड़ा, लेकिन उन्होंने संस्कृत भाषा तथा साहित्य में वैश्विक प्रचार प्रसार के लिए एकला चलो का मिशन कभी नहीं छोड़ा और संस्कृत की अनेक समितियों की नजर

अंततः इन पर गई ही, देर ही भले, लेकिन इन्हें भी राष्ट्रपति पुरस्कार सम्मान से सम्मानित किया गया जो सामान्यतः कुछ संस्कृत के लोगों के लिए बहुत ही मनभावन सूचना नहीं हुई होगी, जबकि शुक्ल गुरुजी ने संस्कृत के मूल क्षेत्रों से जुड़े विद्वानों से कई गुणा अधिक श्लाघ्य तथा कालजयी योगदान दिया है। देववाणी के संवर्द्धन में हिन्दी संस्कृत के सहकारी भाव में अलगाव वादी मानसिकता वाले संस्कृत विद्वानों को कम से कम अब तो अपने कान जरूर खोल लेने चाहिएँ कि उन्हें पद्मश्री से जो नवाजा गया है, वह सिर्फ संस्कृत या हिन्दी भाषा में योगदान देने के लिए नहीं, बल्कि भारतीय शिक्षा तथा साहित्य के क्षेत्र में अवदान देने के लिए दिया गया है- इस सम्मान से पूरा संस्कृत समाज भी गौरवान्वित हुआ है।

संस्कृत भाषा के वटवृक्ष जिनकी पनाह में मेरे जैसा नन्हा सा अरण्य पुष्प पल्लवित हुआ, न जाने क्यों शुक्ल गुरुजी उसे निक नेम के रूप में 'कल्पवृक्ष' से पुकारते थे? उसका राज मैं आज तक नहीं समझ सका। शुक्ल गुरुजी की ७५ वीं वर्षगाँठ के हीरक जयन्ती के उपलक्ष्य में गुरुजी तथा परम स्नेहवत्सलता तथा देववाणी की प्राणभूत आदरणीया माता जी के मांगलिक तथा कालजयी दाम्पत्य जीवन की कामना सपरिवार अपने इष्ट भगवान् शंकर तथा भगवती पार्वती के चरणों में करता हूँ।

**इति शुभम्।**

●

# 'रमाकान्त'-एक व्यक्ति : एक व्यक्तित्व

-स्व. डॉ. किरण चन्द्र शर्मा
प्राध्यापक, हिन्दी विभाग,
गु.ते.ब.खालसा कालेज, दिल्ली विश्वविद्यालय

बात १९७१ की है। कौन सा महीना था मुझे स्मरण नहीं आ रहा पर शायद जनवरी या फरवरी रहा होगा। मुझे एक व्यक्ति का नाम सुझाया गया था। मैं मेरठ विश्वविद्यालय का स्नातक हो चुका था। और स्नातकोत्तर कक्षा में शिक्षा हेतु दिल्ली विश्वविद्यालय में आने का अकांक्षी था। संयोग कि उस साल कितने ही कारणों से मैं प्रवेश नहीं ले सका था। फिर भी जिस व्यक्ति का नाम मुझे सुझाया गया था उनके दर्शनार्थ चला आया। बात लम्बी हो गयी और उस व्यक्ति का नाम मैंने अभी तक नहीं बताया।

'जी, हाँ' वह व्यक्ति थे और हैं- डॉ. रमाकान्त शुक्ल प्राध्यापक राजधानी कॉलेज, कीर्ति नगर, नई दिल्ली-११००१५।

मोदीनगर से पता लेकर व्यक्ति की तलाश में मैं कीर्तिनगर आ पहुँचा। कॉलेज गया पर व्यक्ति नहीं मिला। घर गया, पर व्यक्ति फिर भी नहीं मिला। घर पर मिली श्रीमती शुक्ला जिन्होंने मेरे उस अपरिचित परिचय को जो उत्तर दिया उससे मुझे किसी व्यक्तिविशेष के व्यक्तित्व का अहसास होने लगा। उस व्यक्ति के विषय में केवल इतना पता लगा कि 'उनका घर पर मिलने का कोई समय नहीं है, हाँ यदि आप बहुत सुबह आ सकते हैं तो शायद दर्शन हो जायें।' और बात ठीक निकली। अगले दिन बहुत सुबह जैसे ही मैं पहुँचा डॉ. रमाकान्त शुक्ल के दर्शन हो गये।

**पहली दृष्टि : और एक अमिट छाप!**

न जाने क्यों कुछ ही समय की बात और एक अपूर्व स्नेह से मुझे ऐसा लगने लगा जैसे यह व्यक्ति मेरे लिए अन्यतम ही नहीं अपूर्व भी है। और कहीं अपने ही भीतर मैं उस विशालकाय प्रतिमा और उदारहृदयी

व्यक्ति के सामने पहुँच गया और उसके बाद अपने कई काम उन्हें सौंप कर चला आया। मुलाकात शायद विस्मृति में बदल गयी और यही कारण था कि अपने कार्यों की याद दिलाने एक बार नहीं कई बार मुझे जाना पड़ा। और यदि मैं ठीक हूँ तो शाायद ही कभी उस व्यक्ति को मेरे लौटने के बाद मेरे किसी काम की याद रही हो। धीरे धीरे उस रमाकान्त में से एक और व्यक्ति निकला- मस्त व्यक्ति और फिर इसके बाद व्यस्त व्यक्ति, और फिर उसके बाद उत्तरदायी व्यक्ति और फिर उसके बाद प्रीतिदायी व्यक्ति, और फिर जीवनानुभवी पाण्डित्यगर्भी बुद्धिशाली प्रतिभा से परिपूर्ण व्यक्ति. .. और फिर इस सबके बाद... इन सबसे ऊपर एक सदा बहार मिजाज़ वाला व्यक्ति 'रमाकान्त।'

और यहीं से 'रमाकान्त' व्यक्ति और व्यक्तित्व दो विभिन्न दृष्टिकोणों से मेरे सामने उभरता है। और यहीं से व्यक्ति रमाकान्त मेरे लिए व्यक्ति न होकर एक आशीर्वाद बन जाता है। और वह व्यक्तित्व एक प्रेरणा। डॉ. रमाकान्त शुक्ल में से तब मैं 'डॉ.' और 'शुक्ल' दोनों अलंकरण उतार देता हूँ और मेरे सामने आ खड़ा होता है अनलंकृत व्यक्तित्व जिसके आगे मेरी श्रद्धा और विश्वास दोनों झुक जाते हैं। और अपने ऊपर किसी आशुतोष हाथ को उठा देख भयमुक्त हो अपने पथ पर बढ़ जाते हैं। बात यहीं समाप्त नहीं हो जाती- तब उठती है एक जिज्ञासा ये जानने की कि इस विशाल व्यक्तिमय व्यक्तित्व के विषय में अन्य लोगों की धारणाएँ क्या होंगी! और मैं, जो भी मिलता है, पूछ बैठता हूँ! कम से कम उन सभी से जो मेरे परिवेश का निर्माण करते हैं। और तब पाता हूँ विचित्र धारणा, सब धारणाओं के बीच एक सामान्य धारणा- 'मस्त आदमी' डॉ. रमाकान्त शुक्ल जिसे कोई परवाह नहीं है।

कहीं कहीं किसी विद्यार्थी के मुँह सुनता हूँ 'पागल'। पर वह सम्बोधन अधिक देर नहीं ठहरता। एक बार बोला जाने पर भी दोबारा उसे दुहराते कभी नहीं सुना। वही पागल कहने वाला व्यक्ति धीरे धीरे उनके गम्भीर पाण्डित्य और गहरे ज्ञान की पैठ को दाद देने लगता है। और फिर इसके बाद दोहरा देता है- 'एक मस्त बेपरवाह आदमी'। तब फिर प्रश्न

उठता है क्या मात्र मस्त बेपरवाह आदमी है वह? और यदि है तो क्यों? और क्या कहीं कोई चिन्ता उन्हें नहीं टकराती? जब प्रश्नों का उत्तर नहीं मिलता तब फिर उत्तर की तलाश में प्रश्नों का ढेर लिए उसी 'रमाकान्त' व्यक्ति के पास जाकर चुपके से बैठ जाता हूँ। प्रश्न उससे भी नहीं पूछता पर सारे प्रश्न व्यक्ति से टकरा टकरा कर अपना उत्तर पाने लगते हैं। व्यक्ति हँसता है पर कहीं दूर भाल पर गहरी चिन्ता की रेखाएँ एकाएक उभर आती हैं। और फिर बातचीत में जीवन के कटु संघर्षों की अभिव्यक्ति और चुनौती और फिर जगती है एक महती आकांक्षा जो अभी और बहुत दूर जाना चाहती है...। एकाएक हँसी आ जाती है और गम्भीरता चेहरे के आस पास मँडराने लगती है। सारे प्रश्न एक एक कर अपना उत्तर खोज लाते हैं। और फिर उसके बाद एक ठहाका सब कुछ को परास्त कर देने का एक मात्र अमोघ मन्त्र ठहाका रह जाता है बस : बाकी सब कुछ न जाने कहाँ चला जाता है! तब कुल मिलाकर उत्तर मिलता है- यह व्यक्ति मस्त नहीं है निर्द्वन्द्व नहीं है- युयुत्सु है... संघर्षी है और बाधाओं के लिए एक चुनौती। याद आ जाती है एक अंग्रेजी कवि की कविता। कवि का नाम याद नहीं रहा.. कविता के शब्द भी याद नहीं है पर भाव याद है और वही यह है-

"कवि के दरवाजे पर राक्षस आकर अपने प्रेतकाय शरीर तथा खूनी.. से कवि को भयभीत कर देता है। कवि भय से सिकुड़ता जाता है. ....? और लगता है जैसे कुछ ही क्षणों में उसका जीवन समाप्त हो जाएगा। पर तभी न जाने किस शक्ति से चिल्ला पड़ता है कि ' तुम्हारी कौन परवाह करता है।' और सीना तान कर खड़ा हो जाता है। वही। खूनी प्रेतकाय राक्षस देखते ही देखते पीला पड़कर न जाने कहाँ विलीन हो जाता है।"

और फिर कवि और कविता सब समाप्त हो जाते हैं। केवल उभर आता है एक व्यक्तित्व 'रमाकान्त'। जीवन को चुनौती देता हुआ 'रमाकान्त' 'युयुत्सु रमाकान्त..।' ' तुम्हारी कौन परवाह करता है' कहता रमाकान्त और फिर देखता हूँ बाधाओं के प्रेत को भगाता हुआ और उभर आता है एक

विजयी व्यक्तित्व 'रमाकान्त' .. खिलखिलाता हुआ हँसता हुआ... मुस्कुराता हुआ व्यक्ति- 'रमाकान्त'। जीवन डर कर जिसकी मुठ्ठी में आ जाता है और भागने का प्रयास भी नहीं करता..।

रमाकान्त- व्यक्तियों से घिर जाता है। 'रमाकान्त' दोस्तों से घिर जाता है। फिर रमाकान्त विद्यार्थियों के बीच होता है। रमाकान्त बच्चों के बीच घर में होता है : पर रमाकान्त कहीं नहीं होता, या सब जगह होता है।

किरण चन्द्र शर्मा
हिन्दी स्नातकोत्तर कक्षा
राजधानी कॉलेज, नई दिल्ली

.....................................................................................

एक बार सोचा लेख को यहीं समाप्त कर दूँ। क्योंकि मेरे सारे प्रश्न अपने समाधान के इर्द गिर्द ही थे। पर उस घेराव को पार कर एक प्रश्न बार बार भीतर प्रवेश करना चाहता रहा। सोचा जिस व्यक्तित्व को मैंने जिस रूप में देखा हैं उसके प्रति दृष्टिकोण अनेक होंगे, तब साम्य और विभेद को क्यों न देख लिया जाये। प्रश्न की चुनौती को नकारता रहा पर बाध्य हो गया अन्त में; और उसका उत्तर खोजने चल ही पड़ा। कुछ ही दूर चला था कि महाविद्यालय के लॉन में कॉलेज छात्र परिषद् के छात्र अध्यक्ष श्री सुधीर ठुकराल आते दिखाई पड़े। शारीरिक चुस्ती और पैरों की गतिशीलता का साथ उसी अनुपात में उनके चेहरे की मुस्कान भी दे रही थी। देखते ही हमने अपना प्रश्न दाग दिया। सोचा इतने बहुचर्चित छात्र के अतिरिक्त और अधिक उचित समाधान कहाँ होगा। श्री सुधीर ठुकराल के शब्दों में 'श्रीरमाकान्त जी शुक्ल' :

"डॉ. शुक्ल ने हमें बी. ए. प्रथम वर्ष में पढ़ाया था। प्रारम्भ में इनका स्वभाव बहुत हँसमुख था और हम उससे काफी प्रभावित थे। पर कुछ दिन बाद हमने डॉ. शुक्ल में एक विचित्र बात उस समय देखी जब एक लड़की क्लास बाहर झाँक रही थी और उन्होंने कुछ अभद्र शब्दों में उसे डाँट दिया था"।

तत्कालीन समाज की सामाजिक, आर्थिक, न्यायिक आदि व्यवस्थाओं का ज्ञान एक और इससे होता है, वहीं कवि की उन घटनाओं पर दृष्टि,उसकी विचार क्षमता तथा इन्हीं अनेक आधारों पर वह अपनी रचना को मूर्त रूप प्रदान करता है।

इन सभी तथ्यों की जानकारी हमें जहाँ ग्रन्थ के अध्ययन के माध्यम से होती है, वही अन्य दूसरे कारक जो हमारे मत को और अधिक पुष्ट करते हैं, हमारी सहायता करते हैं। इन कारकों में कवि के चारो ओर का पर्यावरण एक महत्त्वपूर्ण घटक है, जो उसके बौद्धिक ज्ञान की परिणति को पाठक के सामने साक्षात् प्रकट करता है। इसके अतिरिक्त कवि के विषय में जानकारी रखने वाले उनके मित्रों सम्बन्धियों तथा अन्य सन्दर्भित बुद्धिजीवियों से उनके बारे में हमें समुचित मार्गदर्शन प्राप्त होता है। ये कुछ ऐसे महत्त्वपूर्ण कारक होतं हैं जो किसी शोधकर्त्ता प्रशिक्षु के साथ उस कवि तथा ग्रन्थ के विषय में अधिक जानने के लिए प्रेरित करते हैं। तथा तथ्य वर्णन करने वाले विद्वानों को ग्रन्थ का यथार्थ परक सत्य प्रत्यक्ष कराने में सहायक होते हैं।

(६.१०.२०१५)

**– जगदीश चन्द्र काला**

........................................................................................................

## (३)

भारत के आधुनिक संस्कृत साहित्य के मूर्धन्य कवियों में अग्रगण्य कविवरेण्य पद्मश्री डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी से संस्थान की कोर्स वर्क की कक्षा में अध्ययन का सौभाग्य प्राप्त हुआ। सर के बारे में हमनें बहुत कुछ सुना था, सर के प्रत्यक्ष होने पर वो उस ख्याति से अधिक प्रतीत हुए। उनके मुख से निकला प्रत्येक वाक्य जीवन के पर्याप्त अनुभव का परिचायक है। उन्होंने हमें कक्षा में शोध के सन्दर्भ में जो बताया वह अत्यन्त नवीन था। सर ने बताया कि आप जिस विषय में शोध कर रहे हैं, प्रथमतः तो उसका पूर्ण अध्ययन करे, फिर उसके लेखनादि के विषय में

पर्याप्त जानकारी एकत्र करें, उसके परिजनों से सम्पर्क करने का प्रयास करें। सर ने बताया कि ये सारी चीजें आपके शोध की गुणवत्ता को बढ़ाएँगी।

हम ईश्वर से शुक्ल जी(सर) के दीर्घायुष्य और स्वास्थ्य की मंगल कामना करते हैं। जिससे समाज को नित्य नवीन साहित्य से परिचित होने का अवसर प्राप्त होता रहे।

(दिनांक- ६.१०.२०१५)

**शोधच्छात्रा-चाँदनी**

.....................................................................................

## 'भाति मे भारतम्' के विषय में एक अनुभव

## (४)

(भाति मे भारतम्) गीत का वीडियो कैसेट आज दुबारा देखने का अवसर मिला। मन प्रफुल्लित व शरीर रोमाञ्च से भर गया। एक अनूठे इतिहास की रचना की गई है। हमें इस पर गर्व है। प्रत्येक बाल, युवा, वृद्ध भारतीय के मुख पर यही गीत होना चाहिए। भारत-प्रेम का इससे उत्तम उदाहरण और क्या होगा।

१९९७ में मेरी बेटी 'Group study exchange programme' के अन्तर्गत अमरीका गई। तीन मास तक वहाँ भारतीय सभ्यता संस्कृति का दिग्दर्शन कराना था।

'भाति मे भारतम्' का वीडियो ऑडियो कैसेट वहाँ लेकर गई। वहाँ इसका श्रवण कराया, दिखाया अर्थ स्पष्ट किया। वहाँ इसकी भूरि-भूरि प्रशंसा की गई।

वस्तुतः इसके रचयिता व निदेशक माननीय डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी ने एक 'भगीरथ प्रयास' करके इसे मूर्त रूप में हमारे समक्ष प्रस्तुत किया है- वे धन्य हैं, पूज्य हैं, वन्द्य हैं, दीर्घायु हों, हमारा मार्गदर्शन करते रहें।

(३०-१२-२००५)

**राजकुमारी**

●

# डॉ. शुक्ल जी मेरे गुरु

**प्रिया मुखीजा**
ए- 4/19 रीतु अपार्टमेंट
पश्चिम विहार नई दिल्ली-110063

डॉ. रमाकान्त शुक्ल' यह नाम मेरे जहन में आते ही ऐसा प्रतीत होता है, मानो वह खुद मेरे सामने आकर खड़े हो गए हों, वही साधारण से दिखने वाले जिन्हें देखकर कोई भी उनसे बात करने से पीछे न रह सके। इतनी प्रतिभा होने के बाद भी न कोई लालच, न कोई अहंकार, केवल निःस्वार्थ भाव से जीवन का लंबा सफर काटने वाले व्यक्ति शायद किसी के जीवन के लिए साधारण हो सकते हैं पर मेरे लिए नहीं। उनकी प्रशंसा में जितना कहा जाए उतना ही कम होगा, जिस प्रकार 'गागर में सागर' नहीं भरा जा सकता उसी प्रकार यह शब्दों की बनी माला भी उनका वर्णन नहीं कर सकती। आज की दुनिया में किसके पास इतना समय है जो वह दूसरों की हँसी देखकर खुश हो सके लेकिन इतना जरूर कहूँगी कि 'डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी एक ऐसे ही शख्स है जो दूसरों को खुशी देने में कभी पीछे नहीं हटते। खुद के पास ज्ञान का भण्डार होने के साथ साथ दूसरों को ज्ञान देना वह अभी तक नहीं भूले। शायद उनके जीवन का उद्देश्य भी यही है कि 'ज्ञान बाँटने से बढ़ता हैं।

मुझे आज भी याद है कॉलेज का वह दिन जब साधारण सा कुर्ता पहने यह हमारी कक्षा में अपना परिचय देने और अपने नये शिष्यों का परिचय लेने आए, सबका इंट्रोडक्शन लेने के साथ साथ सभी के नाम का अर्थ एवं वह सभी के होठों पर मुस्कान लाने वाले कभी दोहे तो कभी संस्कृत के श्लोक उनका परिचय अपने आप दे रहे थे।

कभी 'मधुमालती' तो कभी 'मुद्राराक्षस' पढ़ाने वाले इस व्यक्तित्व ने जीवन का वह पाठ भी हम सभी को पढ़ाया जो जीवन में आगे काम आने वाला था, मेरी 'माँ' कहती है-कि हम अपने जीवन में कुछ भी बनते

हैं तो केवल गुरु की कृपा से ही। चाहे अच्छे बनें या बुरे। गुरु ही हमारे जीवन को बनाता व बिगाड़ता है। 'गुरु बिना ज्ञान नहीं मिलता' इस बात का तो इतिहास भी गवाह है। शायद इसलिए मुझे भी जिस गुरु की तलाश थी वह आप डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी के आने पर खत्म हुई। पर गुरु भी अपने शिष्यों को तलाशने में कोई कसर नहीं छोड़ता इसलिए इन्होंने भी मुझे एक पत्थर से दिखने वाले टुकड़े को हीरा बना दिया जो शुरुआती दिनों में तो हिचकिचाता रहा लेकिन आज चमकना चाहता है। और दुनिया को बता देना चाहता है कि हाँ इस हीरे की पहचान कराने वाले कोई और नहीं वही डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी हैं। जिनकी अपनी पहचान ही बहुत है। पर अपने शिष्यों को उस ऊँचाई पर देखना उनका सपना ही नहीं गौरव भी है।

कॉलेज के तीन साल कैसे बीत गए पता ही नहीं चला, पर यह तीन साल उनकी छत्रछाया में रहना मेरा सौभाग्य ही था, आज मुझे अपने आप पर गर्व है कि मैं उनकी शिष्या बनी। इन्होंने मुझे हमारे हिन्दी साहित्य के कई पत्रकारों से मिलाने का अवसर प्रदान किया। कभी मंच पर बोलने का अवसर तो कभी नाचने का और कभी गाने के साथ साथ नई प्रतियोगिताओं में भाग लेने के लिए प्रेरित किया। इस आशा की किरण दिखाने वाले कोई और नहीं हो सकते थे।

यह मेरे गुरु ही नहीं मेरे सुख दुःख को बाँटने वाले कहीं न कहीं एक मित्र भी हैं। जरूरी नहीं कि मित्रता की परिभाषा करते समय हम यही कहें कि मित्र केवल हमउम्र ही होता है। नहीं गुरु कभी गुरु कभी मित्र कभी माता तो कभी पिता बनकर हमारे जीवन को सँवारता है। जिस प्रकार- 'श्रीकृष्णजी' ने अर्जुन को कभी मित्र बनकर तो कभी गुरु बनकर और समय आने पर अलग अलग रूपों में ज्ञान प्रदान किया, उसी तरह मेरे गुरु 'डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी' ने कई रूप लेकर मुझे ज्ञान का सागर या यूँ कहें जीवन सार प्रदान किया आज मैं अपने जीवन में जो कुछ भी हूँ उसका श्रेय मैं केवल केवल अपने गुरु को ही देती हूँ, यदि यह गुरु मेरे लीवन में न आते तो आज मैं भी उन्हीं सभी की तरह कहीं होती जो दुनिया की भीड़ में कहीं खो जाते हैं। इन्होंने मुझे तो हीरा बनाया ही परन्तु हमारे साहित्य को भी

"भाति मे भारतम्" जैसी पुस्तक प्रदान की जिसे हम कभी भी नहीं भूल पाएँगे। आपके द्वारा नए साल के शुभ अवसर पर मुझे भेंट में दी गई इस पुस्तक की एक प्रति आपके आशीर्वाद के रूप में हमेशा मेरे साथ रहती है जो मुझे आपका स्मरण आज भी कराती है और आगे भी कराती रहेगी।

मैं अपने गुरु 'डॉ. रमाकान्त शुक्ल जी' का यह भी धन्यवाद करती हूँ कि उन्होंने मुझे अवसर भी प्रदान किया जिसके द्वारा मैं अपने और उनसे जुड़े कुछ वाक्यांश इस पुस्तक में उतार सकूँ। और अपने इस छोटे से लेख को उनको अर्पण कर सकूँ।

यह अवसर शिष्यों में शायद ही किसी को मिलता होगा जो मुझे मिला क्योंकि गुरु के लिए सभी शिष्य बराबर का स्थान पाते हैं और शिष्यों की नजर में गुरु गुरु ही होता है। परन्तु गुरु अपनी सेवा का मौका जिस शिष्य को दे तो सफलता कभी उसे पीछे नहीं धकेल सकती। क्योंकि भगवान् का एक रूप ही है गुरु और जिस पर इन दोनों की कृपा हो जाए तो उसके लिए इस धरती पर स्वर्ग की प्राप्ति होने के बराबर है।

इसी विषय में यदि ये पंक्तियाँ स्मरण हो आएँ तो अतिशयोक्ति नहीं होगी।

**गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुः गुरुर्देवो महेश्वरः।**
**गुरुः साक्षात्परब्रह्म तस्मै श्रीगुरवे नमः॥**

●

## 'भाति मे भारतम्' पढ़ने वाले कुछ

# छात्रों के पत्र

## (१)

बदायूँ

### शुभकामना कार्ड और पत्र

२४-१२-२००१

सेवा में,

परम आदरणीय देवतुल्य श्रद्धेय गुरुदेव को मेरा अञ्जलिबद्ध प्रणाम स्वीकार हो। इस शुभ मङ्गलमय अवसर पर अनेकानेक शुभकामनाएँ अर्पित करती हूँ। यह नया प्रभात सुख समृद्धि शान्ति के साथ व्यतीत हो यही हमारी कामना है। आपकी सुधा अवस्थी बी.ए. तृतीय वर्ष।

परम श्रद्धेय गुरुजी को मेरा अनन्त असीम कोटि कोटि सादर अभिवादन के साथ अञ्जलिबद्ध प्रणाम स्वीकार हो। आपकी अनन्त कृपा और आशीर्वाद शुभ चिन्तन से मैं सकुशल मङ्गल हूँ। मेरे मन में बार बार आपके दर्शन के लिए भाव उठ रहे हैं। जिस दिन आपका दर्शन प्राप्त होगा उस दिन मैं चरणों की रज को अपने मस्तक पर चंदन के समान लगाकर एक मनोरथ प्राप्त कर लूँगी। आपकी यह सुधा यही कामना करती है । नववर्ष के पावन उपलक्ष्य में यही भाव समर्पित करती हूँ चरणों में आपके बार बार नमन करती हूँ। मेरे उद्‌गार उठकर हर बार अनन्त बार आपको प्रणाम नमन कर रहे हैं। मुझे अपने जीवन में आपके शुभ आशीर्वाद की बेहद आवश्यकता रहेगी यही मेरा सर्वोत्कृष्ट धन है। विचारों को विराम देने से पहले आपको एवं आपके परिवार के सभी सदस्यों को मेरा कोटि कोटि प्रणाम स्वीकार हो। अन्त में मुझे आपके विचारों की प्रतीक्षा शीघ्रता से बनी रहेगी। पत्र लिखने के लिए कष्ट कीजिये आपकी महान् कृपा होगी। नववर्ष मंगलमय हो २००२ मंगल हो

**आपकी- सुधा अवस्थी**

●

(२)

## जय सरस्वतीं वन्दे
## सत्यं शिवं सुन्दरम्

नववर्ष के पावन पर्व पर मैं गणपति गणेश को श्रद्धापूर्ण नमन करती हूँ साथ ही मैं माँ सरस्वती के चरणों को कोटि कोटि बार नमन करते हुए नतमस्तक हूँ।

**जयति माँ सरस्वती जय माँ शारदे**
**ज्ञान के हर सितार से तार दे॥**
**माँ आपकी वीणा के हर तार झंकृत हो उठें**
**माँ मेरे मनोरथ पूर्ण हो उठें॥**
**हो नवल प्रभात जीवन का मेरे**
**माँ काव्य को अमर वरदान दीजिये।**
**नित्य लिखूँ आपकी श्रद्धा के भीने भाव मैं**
**ओज कान्तिमय शब्दों की झंकार हो॥**
**चरणों में शीश झुकाके शान्ति का सागर मिले**
**काव्य हो सफल मेरा जीवन नवल हो मेरा**
**ज्ञान के सरोवर में अनुभव के मन मंदिर में**
**सरिता कुसुम पराग से अलंकृत हो**
**समर्पित भाव मेरे**
**जय माँ सरस्वती ज्ञान के सितार से**
**मुझे तार दे माँ**

माँ सरस्वती भगवती वन्दे को अनन्त असीम नमन वन्दन मेरा स्वीकार हो

**सुधा अवस्थी**

(२४.१२.२००१)

●

(३)

## श्रीभगवतीं सरस्वतीं वन्दे

६-१२-०१

सेवा में परम पूज्य गुरुजी को मेरा अञ्जलि बद्ध प्रणाम एवं नमन स्वीकार हो। मैं यहाँ सकुशल मंगल हूँ। श्रद्धेय गुरुजी आपका पत्र मिला पढ़कर अतीव प्रसन्नता हुई। इसी शृंखला में पत्र प्रेषित कर रही हूँ। मन में अत्यन्त उत्साह का सागर प्रवाहित हो रहा हो कि आपकी प्रशंसा किन शब्दों में करूँ शायद मेरी अल्प बुद्धि समर्थ नहीं है। गुरुजी आप ने मुझे पत्र लिखा इसके लिए मैं आपको साधुवाद किन शब्दों में प्रेषित करूँ। मुझे हर्ष का अनुभव हो रहा है कि आप इतने महान् विद्वान् को अगणित बार प्रणाम, नमन करके हम धन्य हो जायें। अत्यन्त शुभ मंगलमय दिन आ रहा है जब इस धरा पर आपका जन्म हुआ और भारत माता का मस्तक आपके कवित्वपन से इतना गौरवान्वित हो उठा। वह दिन २४-१२-१९४० का दिन शुभ अनुपम था जब आप ने जन्म लिया। इस शुभ अवसर पर आपको जन्मदिन की अनेकानेक शुभ कामनाएँ अर्पित करती हूँ। आज इन चंद शब्दों के अलावा कुछ भी नहीं है जिसे आप के चरणों में अर्पित करें हम। इस जन्म दिन के अवसर पर शत शत अभिनन्दन। आपके काव्य 'भाति मे भारतम्' में अनेक प्रसंग ऐसे हैं जो हृदय को कहीं गहरे तक स्पर्श कर जाते हैं। भगवान् आपको दीर्घायु दें। जिससे कि आप साहित्य की सेवा में अनेकानेक वर्षों तक नवीन काव्य उसे दे सकें। मेरा प्रणाम स्वीकार करें। पत्र में कोई त्रुटि हो तो क्षमा करें।

**आपकी सुधा अवस्थी**

हमारा पूरा पता निम्न है-

शिवशंकर लाल अवस्थी, लल्ला बाबू कोल्ड स्टोर

राजनगर कॉलोनी, उसांवा रोड, बदायूँ

पिन-२४३६०१

●

(४)

सेवा में

आदरणीय श्री रमाकान्त शुक्ल जी शाहपुर

सादर प्रणाम और चरणों का स्पर्श दिनांक- २०.११.२००४

मैं कौन हूँ यह जानने की शायद आवश्यकता नहीं है और ना ही इस विषय पर समय व्यर्थ गवाना चाहती हूँ। पहले तो मैं अपने भगवान् से सच्चे मन से यह निवेदन करती हूँ कि मेरा यह पत्र आप के पास तक पहुँच जाये और आप इसको पढ़ें। मैं बी. ए. द्वितीय वर्ष की छात्रा हूँ और 'संस्कृत' से अध्ययनरत हूँ और इस विषय के लिए समर्पण की भावना से पढ़ रही हूँ। इसी के लिए जब मैंने अपनी बी. ए. द्वितीय वर्ष की किताबें अपनी एक मित्र से लेकर पढ़ी तो मैंने उसमें आपका सम्पूर्ण जीवन कुछ पन्नों में ही पढ़ लिया और 'भाति मे भारतम्' पुस्तक के सहयोग से मैं आप को जान सकी जिस प्रकार से आपने अपनी उस देववाणी भाषा संस्कृत की एक नई रूपरेखा प्रस्तुत की उसका तो शायद मैं शब्दों में बयान नहीं कर पाऊँ।

आज के इस आधुनिक युग में जब हर कोई अंगेजी भाषा को अपनाने की दौड़ में सबसे आगे निकलने की तैयारी में है ऐसे समय आपने अपनी ही राष्ट्रभाषा और प्राचीन भाषा को अपनाकर ऊपर उठा कर दिखाया और सभी को एक सन्देश के रूप में समझाया कि अपनी संस्कृत भाषा और हिन्दी भाषा को त्याग देने से उन्नति नहीं प्राप्त होगी अपि तु उसके लिए सच्ची लगन और साधना की आवश्यकता है। क्या और भी कोई देश अपनी भाषा और प्राचीनता त्याग रहा है? नहीं ऐसा कोई नहीं कर रहा है। ऐसे तो केवल मेरे भारतीय ही है। अरे उन्नति वो है जो अपनी मेहनत से मिले बल्कि वो नहीं जो विदेशियों की नकल करके मिले। इन बातों पर विचार करने के बाद मेरा तो मन यही कहता है-

**हिन्दी थी मातृ भाषा अपने इसी वतन की**
**बना के इसी को सौतन अब रुला रहे हैं लोग**
**भारत में देखो कैसे गुल खिला रहे हैं लोग**

लिखने के लिए तो इस तथ्य को बहुत बड़ा लिख सकती हूँ पर शायद कागज छोटा पड़ जाये मुझे लिखने का शौक है लिखा भी है और

नहीं भी। खैर छोड़ दीजिये। आगे मैं आप से आप के बारे में जानने के लिए जिज्ञासु हूँ क्योंकि संस्कृत मेरा प्रिय विषय है और मैं एम. ए. संस्कृत से ही करना चाहती हूँ और उसके लिए मुझे आवश्यकता है एक आदर्श की क्योंकि किसी भी प्रतिभा के पीछे एक आदर्श गुरु का सहयोग जरूर होता है। मैंने अंग्रेजी नहीं पढ़ी फिर भी आवश्यकता के अनुरूप बहुत जानती हूँ। मेरे विषय के बारे में सुनकर सभी मेरी हँसी उड़ाते है क्योंकि सभी का मानना है कि आज के समय में अंग्रेजी के बिना सब पढ़ाई व्यर्थ है। क्या मेरे माता पिता का परिश्रम व्यर्थ ही जायेगा जो उन्होंने मुझे पढ़ाने के लिए दिन रात एक किया है। मेरी आर्थिक स्थिति ऐसी नहीं थी कि मैं हाई स्कूल भी पास करूं लेकिन मेरी इच्छाशक्ति और माता पिता के परिश्रम ने मुझे आगे मौका दिया और मैंने अपना स्कूल टॉप किया। फिर आगे पढ़ने की इच्छा और भी बढ़ गई। विधाता ने मेरा साथ दिया और किसी तरह इण्टर भी स्कूल टॉप करके पूरा किया। लेकिन आगे माता पिता की सामर्थ्य शक्ति ने साथ नहीं दिया और मैंने बी. ए. में पढ़ने के लिए एक छोटे से विद्यालय में पढा़ना शुरू कर दिया और प्राइवेट फार्म भर दिया। बी. ए. प्रथम वर्ष में भी साठ प्रतिशत अंक प्राप्त किये लेकिन शायद कम रह गये इसका कारण ना तो कोई अच्छा गुरु ही मिल पाया और ना साधन, फिर भी मुझे कोई दुःख नहीं! मेरा आप से निवेदन है कि आप मुझे कुछ अच्छे सुझाव दें और मेरा मार्गदर्शन करें इसके अलावा मैं आपको ज्यादा कष्ट नहीं दूँगी आप मेरे पत्र का जवाब पत्र से ही दें। जानती हूँ शायद आपके पास समय भी ना हो, लेकिन मुझे भी अपनी बेटी समझकर दस मिनट का समय देकर जरूर लिख दें इससे ज्यादा और कुछ नहीं। आपकी ये बेटी आपसे धन दौलत का खजाना नहीं माँगती केवल आपके अनमोल वचन और सद्‌मार्ग भावना के विषय में जानना चाहती हूँ। मैं संस्कृत में पूर्ण रूप से परिपूर्ण होकर इसका ज्ञान बाँटना चाहती हूँ यही मेरा उद्‌देश्य है। इसके लिए पूरी तरह से संलग्न हूँ और स्कूल में हिन्दी संस्कृत ही पढ़ा रही हूँ। आप मेरा इस विषय के प्रति प्रेम शायद समझ गये होंगे! बस और क्या लिखूँ थोड़े को अधिक समझना। नमस्कार।

**कु- सविता सैनी, शाहपुर २५१३१८**

●

# DR. RAMA KANT SHUKLA
# A SCHOLAR WORTH HIS WEIGHT IN GOLD

**Kamlesh Kohli**

I am sure I must have done something good in my last birth that at the ripe old age of 74 I met Dr. Rama Kant Shukla, a writer, a scholar and a Pandit in true sense of the word. Let me start at the very beginning.

I run a cultural organization called Impresario Asia and almost every month I do a literary evening called 'Nashist' at India Habitat Centre, New Delhi. In 'Nashist' I invite creative fraternity of writers, film makers, painters, poets and others. When I am not hosting a member of the creative fraternity I hold an evening to highlight the literature connected with the month in which Nashist is being held.

Last August 16th I was holding an evening titled "AB KE BARAS BHEJ BHAIYYA KO BABUL' highlighting the glory of Varsha Ritu sung in Indian literature. My idea was to start with ancient texts - From Kalidas's 'MEGHDOOT' AND 'RITU SANGHAR' to Valmiki in Sanskrit texts have Goswami Tulsidas' description of rains in Kishkinda Kand, Sikh Gurus have excellent description of Sawan in Gurubani, Hindi poets (Chhayavad) soul stirring poetry about the rains to folk literature full of songs about rains. To complete the cycle I included Urdu poets like Nazir Akbarabadi. We had planned for a Thumri in classical composition and Amir Khusro sung and concluded the evening with some popular film songs about rains. Sorry about this longish introduction but I need to talk about the great scholar Dr. Rama Kant Shukla I met on 16th August 2015 and unless I give the account of this evening my story will be incomplete.

As someone involved in performing arts getting some artistes to present a few items on Varsha Ritu was no problem for me but I did not know how would I cover the Sanskrit classics. For every problem there is a solution. My solution was calling up a time tested learned, talented film maker and writer Sharad Dutt former Director Delhi Doordarshan. I requested Sharad Dutt to bail me out. He, as is his wont, did not take more than one minute in solving my problem and gave me Dr. Rama Kant Shukla's telephone number and email address. The rest is history.

I needed Dr. Rama Kant Shukla's presence in my Nashist. I was apprehensive whether he will give his consent to attend my programme and speak. We had never met. Why would he come. What would interest a top notch celebrated scholar who has all the honours, that the country can bestow upon a person, in a small programme. I sent an email and kept my fingers crossed. The same evening I got a reply from Dr. Rama Kant Shukla Padmashri. The reply was short, simple and unambiguous. "Yes, I shall be delighted to attend". I could not believe my good fortune. We exchanged a few emails regarding flow of events for the billed evening. Dr. Rama Kant Shukla was to speak about import and glory of Varsha Ritu as mentioned in Sanskrit texts. The time allocated was 20 minutes to Dr. Rama Kant Shukla and one hour ten minutes to other items on the programme.

On 16th August Dr. Rama Kant Shukla arrived punctually and that is the first time we met. The very first Namaskar was heart warming. He joined us like he had know all of us – audience and the organizers for ages. No ego, no tantrums and no talking down to others. I was encouraged to sit right in front of the stage after introducing

Dr. Rama Kant Shukla and honouring him with a traditional bouquet. The learned scholar told me that like a TV crew I should signal with my finger when I want him to wind up his talk...... Before he started I was wondering would the audience sit through the Sanskrit texts...will the speaker convey the substance of these ancient texts. And then the great scholar took the microphone and guess what......time froze, the audience was in a trance.....not a whisper,no crackling sounds of papers or anything. Dr Rama Kant Shukla took the audience on a guided tour of Sanskrit classics singing the verses in Sanskrit, when required, explaining the meaning in Hindi and then dramatically moving on to the next poem. What was supposed to be a twenty minute talk turned out to be one hour twenty minute spiritual experience. Nobody wanted to come out of trance....

I shall conclude this story with a confession that I have not invited another creative person since that evening....My audience and I cherish that evening and hope that we can go back into the same spiritual trance when we invite Dr. Rama Kant Shukla for a solo 'Nashist' shortly.

I reverently bow before this unique human being, a scholar par excellence and a true friend and I am indebted to my friend Sharad Dutt to have opened a door to a treasure house.

●

# DR. RAMA KANT SHUKLA: POET LAUREATE

-MANIBHAI PRAJAPATI
Director of Publications,Kadi Sarav Vishwavidyalay
LDRP ENGINEERING COLLEGE CAMPUS
SECTOR 15 GANDHINAGAR 382016 (GUJ.)

During the tenure as the librarian of Central Secretariat Library, New Delhi under the Ministry of Culture,Govt. of India, the one who has penned this had a bewildering tryst with the young and dynamic Hindi professor, profoundly aesthetic Sanskrit poet, a true devotee of Sanskrit and culture who is also an ardent humanitarian, Dr. Rama Kant Shukla. It was an experience which has still been alive in my heart. I consider it as one of the achievements of my Delhi residence for which I feel extremely fortunate. As said in Sanskrit Mahajnasya Samsarga Kasya Nonnatikavrakah – the relation with Dr. Shukla has proven to be immensely beneficial and fruitful to me. Through discussions with Dr. Rama Kant Shukla, meetings and seminars of him, his poetic discourses and occasionally attending annual literary conferences, I could be acquainted with Sanskrit literature and particularly contemporary perennial writers of independence , their works and literary treasure and glory. As a librarian, I was outstandingly advantaged so as to attain excellence and expertise in the selection of books for the Department of Sanskrit, Central Secretariat Library. Also I could deliver quality literature and became able to provide qualitative guidance. Another personal benefit was that he acted as the catalyst in finding

me the guide for Ph.D. in Hindi. By dint of his recommendation only, the erudite Hindi professor Dr. Kaushikaji accepted me under his tutelage and got me registered in Merut University. Thirdly Dr. Shukla's published research treatise, '' The comparative study of Padmapuran ( Sanskrit) by Jain Acharya Ravishen and Ramcharitamanas by Tulsidas proved to be a torchbearer to me. Dr. Shukla's research zeal and critical genius enshrines given to his extraordinary command over Sanskrit and Hindi in the said research treatise. While studying the current volume, it is obviously derived that he has expressed his views with evidences considering the Mllinathi maxim which goes as '' Namulam Likhayate Kinhchit ''. Rigorous dynamic Hindi scholar Dr. Nagendra has also noticed that the said research has forced me to rethink over my belief of ''SAKET'' related to place. Through this research, Dr. Shukla has also established that '' SAKET'' written by Maithilisharangupta has been greatly influenced by Jainacharya Ravishen. Thus relation with Dr. Shukla has been meritorious to me in many ways.

Sanskrit language and literature have been as much privileged as the patriarchal wealth. His father, the ardent scholar of Sanskrit Pandit Brahmananda Shukla Khurja (U.P.) was the principal of Shri. Radhakrishna Sanskrit Vidyalaya who has written two glorious poems under the titles ' Gandhicharitam ' and ' Nehrucharitam'. All the sons of Ptr. Brahmanandji are renowned scholars. Among them, Dr, Rama Kant has not only achieved extraordinary command over Sanskrit, Prakrit and derived language literature but has also earned great fame as the audacious post independence Sanskrit poet. He has been honored with

many titles such as " Poetshardul", " Rasasidhapoet", " Delhi poet", " Pandityuga". He has almost been the synonym of modern Sanskrit poetry. He is god gifted with strong physical build up and melodious voice. As an outcome of the same, discussions and talks organized in his presence become live and memorable .Since 1963 his Sanskrit poems, talks, dramas etc. have been occasionally telecast and broadcast on radio and TV. It is a matter of great fortune to be able to listen to recitation of his profound poetic creations in his voice which includes " Bhati me bharatam" (1980) , "jay Bharatbhume" (1981), " Ahm svatantra Bhaumi" " Rastradevte', Bharat Jantaaham (2002). In literary functions and gatherings , whenever he is to preside over or present a paper, the audience always urge him to recite " Bhati me bharatam' or any other patriotic poem by him. He seems to be paying off eternal obligation when his patriotic poetic creations do not only manifest his euphoria for nation's multi laterality and multidimensionality but also make audience reflect and concern over the plight of the nation. Nationalism seems to be deeply realizing in his Sanskrit poetic recitation which shapes his unique identity. The telecast of ' Bhati me bharatam" in 20 serial episodes by Doordarshan enchanted even the tycoons of Sanskrit. Also the recitation of " Bhati morishasam" (1984) in world Sanskrit conference stupendously fascinated the audience. Then the in charge of the function present there noticed that the Governor General of Mauritius Shivsagar Ramgulam preferred to listen to the poetic recitation by Dr. Shukla although it was essential for him to attend other programs. Appreciating his lucidly written poetry, one American magazine remarked," The most modern poetry written in the most ancient language of the world."

This was the glorious remark for Dr. Shukla in particular and Sanskrit world in general. His 12 poetic collections have been published so far. Besides those mentioned above, other works are ' sarvashukla' (2003) , sarvashuklottara (2008), Ashadwishti (2012), mam janani (2013), Rajdhani rachana (2015) etc. Many of these are aed by Uttarpradesh Sanskrit Academy and Delhi Sanskrit Academy.

Dr. Shukla is not only a renown poet but also holds tenacious fame as a modern Sanskrit dramatist and a stage actor. Six of his one act plays have been published till now : Panditrajiyam (1984) , Abhishapam (1985), Purshcharnakamalam ( 1983), Natyasaptakam (1992) Shuchigandhiyam etc. All these plays are profoundly reflective in nature and some of them have been telecast on Doordarshan in which he has acted excellently. These dramas have been awarded by Uttarpradesh Sanskrit Academy and other institutions.

His own brain child ''Arvachin Sanskritam" (1979) has done the greatest contribution to Sanskrit language and literature. Sanskrit literature has been greatly boosted up by regular publication of well conceived and well composed editorial of this literary epistle. This epistle has played a vital role in creating the legacy of many poets and encouraging them. Such epistles are of crucial importance in maintaining the status of Sanskrit as a living and dynamic language. Previously, institutions based in Delhi working for the spread of Sanskrit such as '' Sanskrit Vishwa Parishad", "Akhil Bhartiya Sanskrit Shiksha Parishad," "Akhil Bhartiya Sanskrit Sahitya Sammelan","Delhi Pradesh Sanskrit Sahitya Samelan", the activities and vibrancy of "Devvani Parishad" are more remarkable. His above mentioned works along with

18 sanskrit literary editions which include "Arvachin Sanskrit Mahakavya", "Sanskrit Patrika Piyusham", "Arvachin Sanskrit sahitya sandarbh" etc. He has rendered the outstanding service to Sanskrit through the means of Hindi translation of Sanskrit works, Sanskrit forward to 118 volumes written on distinct subjects, 54 sanskrit research articles. Approximately 10 students have pursued Ph.D. on his original literature which brings the quality and value of his original literature to limelight.

Considering his outstanding service to the cause of Sanskrit, the president of India has honored him with' Certificate of Honor (2009) and 'Padmashree' (2013). He has also been embellished with awards by distinct institutions such as Uttarpradesh Sanskrit Sansthan. Besides, he has also been appointed as the Departmental head by All India Oriental Conference etc. Moreover he has also been invited to preside over All India Oriental Conference, World Sanskrit Conference organized by national and international universities.

In entirety, Dr. Rama Kant Shukla is the most dazzling star in the galaxy of 20-21 century modern Sanskrit literature. We feel highly proud and elated to felicitate Dr. Shukla with the title ' kurchalsaraswati' which was attributed to the poets' patron and versatile poet reverent Vastupal. At this juncture of felicitating this poet genius, we pray almighty that he may live longer and the stream of his poetic creativity may continuously shower upon the realm of Sanskrit to the extent of persuading Bhartiya Jyanpith to revere him with JYANPITH.

●

## PADMASHREE DR. RAMAKANTH SHUKLA - A LIVING LEGEND

BY

Vedashree, Vedabhushana, Vachaspathi
S. RANGANATH
Vidwan, M.A, Ph.D., D.Litt, Visharada
Director, R.V. Institute of Sanskrit Studies
3rd Block, Jayanagar, Bangalore – 560 011

**Dr. Ramakanth Shukla**, hails from a family of distinguished Sanskrit Scholars and is the worthy son of a worthy father Sri. Brahmananda Shukla, an Epic Writer in Sanskrit. Being endowed with two MA's in Hindi and Sanskrit and two Acharyas in Sahithya and Sankhya Yoga is the ardent disciple of Ramesh Chandra Shukla and is a bridge between Sanskrit and Hindi as could be evinced through his Doctoral dissertation "Jainacharya Ravishena Kruta Padma Puran aur Tulsidas Kruta Ram Charit Manas." Though by Vrtti He is a Professor of Hindi, by Pravrtti He is a Poet in Sanskrit endowed with Patriotism, Nationalism, National Integration and National Unity, His intense love towards Mother and Mother Land are unparalleled as could be seen in his Geeti Kavya, "Bhatime Bharatam" in 108 Stanzas composed in Sragvini Meter and rightly acclaimed as 'Sragvini Raja'. "Bhatime Bharatam" was published in 1980 and later was brought out in the form of an Audio Cassette and was a big hit in Television.

No Sanskrit Poet's Meet in India would be complete without the rendering of "Bhatime Bharatam" by Ramakanth Shukla in his deep stentorious voice.

He is not only a poet of eminence but also has the heart to spot the talent of others and encourage them when the following statement of Neelakanta Dixita is prevalent.

नागुणी गुणिनं वेत्ति गुणी गुणिषु मत्सरी ।
गुणी च गुणरागी च विरलः सरलो जनः ॥

Those who have no good qualities cannot appreciate the good qualities of others. Those who have good qualities are envious of others. Those having good qualities and appreciating the good qualities present in others is indeed a rarity.

As the Founder of Deva Vani Parishad in Delhi, more than Four decades above, when there was not even Delhi Sanskrit Academy in the National Capital of the country, He has published the creating writing of former IAS Officer Sri. Sundar Rajan and Prof. of Puranas Dr. Iccharam Dwivedi and others.

The Journal Arvachina Samskrutam started by Dr. Shukla in July1979 is an inspiring journal for all the Sanskrit budding poets and this quarterly journal which has an unbroken tradition of three decades run by a single dedicated dynamic disciplinarian Dr. Shukla is highly praiseworthy and commendable.

As a Dramatist, to popularize Sanskrit for the common man, Dr. Shukla has composed seven plays i.e., 'Purascharana Kamalam', 'Pandita Rajiyam', 'Abhishapam', 'Vikramoorvashiyasya Dhwani Natya Roopam', 'Alokini', 'Darashikohiyam', and 'Chakranusaram'.

As an able organizer Dr. Shukla has organized many Seminars of National importance at Deva Vani Parishad and has honoured Scholars of International Repute like Ram Karan Sharma, Rajendra Mishra, Radhavallabh Tripathi and so on.

Ramakanth Shukla has probably the largest collection of Modern Sanskrit Works and his personal collection is really mind boggling.

If this is the academic side of Dr. Shukla, as a person he is always gentle, soft, polite, accommodative and known for his hospitality. His door is always open to any Sanskritist and true to the name 'Vani Vihar', Vani or Goddess Saraswathi really resides there.

He has recited his poems in International Conferences held at U.S.A, Turin, Mauritius, and Edinburgh and so on and His travelogue on Mauritius "Bhati Maurishasam' is worth recollecting here.

Though he has not gone in search of any awards, awards have come in search of him in keeping with the statement of Kalidasa –

न रत्नमन्विष्यति मृग्यते हि तत् ।

When Government of India conferred Padmashree on him last year, on this Living Legend the Sanskritists World over were thrilled with joy.

Dr. Shukla as a true devotee of God Almighty chants various Devotional Lyrics in the Brahmi Muhurtam every day and is a treat to listen to him at this hour which I have enjoyed myself.

In toto the following statement of Kalidasa –

आकार सदृशः प्रज्ञः प्रज्ञया सदृशागमः । perfectly holds good with Dr. Shukla.

Personally I am indebted to Dr. Shukla as he has published my 'Arvachina Kavimala' from his 'Arvachina Samskrutam' with which I want to conclude my pranams to Shukla:-

१] देववाणीपरिष्कर्ता हिन्दी भाषा विशारदः ।<br>
राजधान्यां रमाकान्तो राजते विबुधोत्तमः ॥

२] अर्वाचीनम् प्रपूर्वातु संस्कृताभिध पत्रिका ।<br>
प्रकाश्यते तेन विदुषा गीर्वाणी हितकाम्यया ॥

३] अस्ति पण्डितराजीयम् तथा मे भाति भारतम् ।<br>
काव्यद्वयं रम्यतमं कविनाऽनेन निर्मितम् ॥

४] हिन्दी प्राध्यापकेनापि सेविता सुरभारती ।<br>
साहित्याचार्य पदभाक् आचार्यः सांख्ययोगयोः ॥

५] वाणी विहार वासित्वं सार्थकं विदुषा कृतम् ।<br>
शुक्लः श्रीमान् रमाकान्तः कस्य न श्रुतिगोचरः ॥

६] विनयज्ञः नयज्ञश्च वाचासौ वाक्पतेः समः ।<br>
लेखनेन गणेशोऽसौ कार्येऽसौ निरतः सदा ॥

७] यस्य वै विमला कीर्तिः सर्वत्राकर्ण्यते सदा ।<br>
यस्य वै प्रथिता बुद्धिः घुष्यते विद्वदुत्तमैः ॥

८] सदा वात्सल्य पूर्णोऽसौ सदा स्नेहकृपामयः ।<br>
सदैव विदुषां वंद्यः जीवेत्स शरदां शतम् ॥

**(S. RANGANATH)**

●

# मेरे प्रेरक : डॉ. रमाकान्त शुक्ल

**गवीश द्विवेदी**
शोधच्छात्र, दिल्ली विश्वविद्यालय

**गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुः गुरुर्देवो महेश्वरः।**
**गुरुस्साक्षात् परब्रह्म तस्मै श्रीगुरवे नमः॥**

यह पद्य आपके श्रीचरणों में रखते हुए अपको कोटि कोटि प्रणाम करता हूँ। मैं अपने आपको धन्य समझता हूँ और गौरवान्वित हूँ कि मुझे आपका (पद्मश्री आचार्य रमाकान्त शुक्ल का) सान्निध्य प्राप्त हुआ। यह लिखते हुए अत्यन्त हर्षान्वित हूँ कि आज संस्कृत क्षेत्र में मेरी यात्रा, मेरे प्रवर्तन के कारणभूत आप गुरुजन ही हैं। आपकी रचनाओं को कभी पितृमुख से तो कभी गुरुमुख से सुनकर संस्कृताध्ययन हेतु मेरी रुचि जागी थी। संस्कृत की पुस्तकों में छपी कविताएँ चाहे आपकी आचार्य रमाकान्त शुक्ल की 'भाति मे भारतम्' हो जिसका प्रप्रथम दर्शन मैंने कक्षा ९ की संस्कृतपुस्तक 'संस्कृतमणिका' में किया था या प्रो. कृष्णचन्द्र त्रिपाठी की रचना 'प्रयत्नो विधेयः'; मन को आह्लादित कर देती थी। कदाचित् इन्हीं रचनाकारों से इन्हें सुनने का मन भी किया करता था तो उस समय गुरु जी प्रो. श्रीधरवासिष्ठ जी कहते थे कि अगर संस्कृत पढोगे तो इन सभी से मिलावाऊंगा। गुरुओं से मिलने की बात ही शायद कारण बनी जो मैंने इन्जीनियरिंग करने का विचार छोड़कर संस्कृत का अध्ययन आरम्भ किया। और संस्कृत के क्षेत्र में आकर मेरा जीवन ही परिवर्तित हो गया। शुक्ल जी का प्रथम आशीर्वाद मुझे दिल्ली संस्कृत अकादमी में मिला और तब से अनवरत रूप से मिलता आ रहा है। कवि सम्मेलनों और समारोहों में न केवल दिल्ली अपितु आभारत में गुरु जी ने सदैव हमें परिवर्धित किया एवं हमारा मार्गदर्शन किया। एवं प्रकारेण हम सत्पथ पर सदैव चलते हुए ज्ञानार्जन में लगे रहें यही आशीर्वाद माँगते हुए मैं आपको पुनः प्रणाम करता हूँ।

●

# मद्गुरवः श्रीरमाकान्तशुक्लाः

मुनिराजपाठकः

नारायणं नमस्कृत्य स्वगुरूणां डॉ. रमाकान्तशुक्लवर्याणां कृते किञ्चित् मम मनसि यदस्ति तत्सर्वमत्र प्रस्तौमि। अहं यदा बाल्यकाले पाठशालायां श्रीरामऋषिसंस्कृतमहाविद्यालये पठामि स्म तदा नैकेषु विद्यालयेषु प्रतियोगिताः भवन्ति स्म तासु अहं प्रतिभागितां करोमि स्म। तत्र आचार्याः श्रीरमाकान्तशुक्लाः प्रायः निर्णायकपदमलङ्कुर्वन्ति स्म। तत आरभ्य गुरुचरणान् आचार्यवर्यान् जानामि।

अहं भ्रात्रा ऋषिराजपाठकेन सह विभिन्नासु प्रतियोगितासु गच्छामि स्म। तस्य विशिष्टां प्रतिभां वीक्ष्य आचार्यैः सः उक्तः यद् मम गृहमागच्छतु, तदा मम भ्राता आचार्याणां गृहं गतः। तत आवयोः भ्रात्रोः आचार्यैः सह मेलनं सञ्जातम्। आचार्याः प्रतियोगितासु उच्चारणविषये बहुध्यानं यच्छन्ति स्म। ते निगदितवन्तः यत् संस्कृतभाषायाः उच्चारणं सम्यक् भवेत्।

एकां घटनां स्मरामि यदा अहम् उत्तरमध्यमाद्वितीयवर्षे आसं तदा अहं आचार्यवर्येभ्यः पठनपाठनार्थं आचार्यैः सह भिवानीं गतवान्। हरियाणाराज्ये भिवानीक्षेत्रे अहमाचार्यैः सह एकं सुन्दरं मन्दिरमगच्छम्। तत्र मया द्वादशकक्षायाः पाठ्यक्रमो यथा- साहित्यम्, व्याकरणम्, इत्यादि सर्वः पाठ्यक्रमः आचार्यमहोदयात् पठितः। तेषां पाठनेन उत्तरमध्यमाद्वितीयवर्षे मया सर्वाधिकाङ्काः प्राप्ताः। आचार्याः हिन्दीभाषायाः वेतनग्राहिणः वर्तन्ते परं संस्कृतकवयोऽपि सन्ति।

आचार्याः भोजनप्रेमिणः वर्तन्ते। मधुमेहरोगग्रस्ताः सन्तोऽपि एते मिष्टान्नप्रेमिणः सन्ति। शिवपूजापरायणाः, स्तोत्रपाठकर्त्तारः, हिन्दीसंस्कृत-कवितापाठपरायणाः, संस्कृतसेवकाः, अर्वाचीनसंस्कृतपत्रिकायाः प्रकाशकाश्च पद्मश्रीपदमलङ्कुर्वाणाः सन्ति।

आचार्यैः शिशुपालवधम्, किरातार्जुनीयम्, कुमारसम्भवम्, इत्यादयः साहित्यग्रन्थाः कण्ठीकृताः सन्ति। आचार्यशुक्लमहाभागाः मम पितामहसदृशाः सन्ति। मया पितामहस्तु बाल्यकाले न दृष्टः न च पितामही दृष्टा। अतः

आचार्याः मम पितामहसदृशाः सन्ति। आचार्यमहाभागानां पत्नी रमाशुक्लामहाभागा च मम पितामहीरूपेण सुशोभते। मम गुरुमाता रमाशुक्लापि आचार्यसदृशा संस्कृतप्रेमिका अस्ति। आचार्याः यानपि कार्यक्रमान् कुर्वन्ति यथा- देववाणीपरिषदः संकल्पनादिवसः, स्थापनादिवसः, इत्यादयः तेषु कार्यक्रमेषु गुरुमाता श्रीमती रमाशुक्ला भागग्रहणं करोति कार्यक्रमाणां च सर्वाः व्यवस्थाः सा एव निभालति।

आचार्यवर्याः कथयन्ति कार्यक्रमैरस्माकं गृहे विदुषाम् आगमनं भवति। श्लोकपाठाः भवन्ति अतः कार्यक्रमाः करणीयाः। संस्कृतसेवातत्पराः आचार्यशुक्लाः श्लोकप्रेमिणः सन्ति। येऽपि जनाः कार्यक्रमेषु भागं गृह्णन्ति तैः एकः श्लोकस्तु अवश्यमेव पठनीयः। एका घटना मया दृष्टा। यत् अत्र भारते नैके कवयः सन्ति संस्कृतसमाराधकाः स्वकवितापाठं कुर्वन्ति परं मह्यं तेषां कविताः श्रुत्वा न तथा रोचते। यथा आचार्यस्य डॉ. रमाकान्तशुक्लवर्यस्य 'भाति मे भारतम्' जनहृदयाह्लादिन्याः कवितायाः श्रवणे बह्वानन्दोऽनुभूयते मया। आचार्यस्य 'भाति मे भारतम्' इति कवितां तु न केवलं तेषां शिष्याः अपि तु भाषान्तरज्ञाः, वैदेशिकाश्च जनाः जानन्ति, पठन्ति, गायन्ति, स्मरन्ति च। अहं तेषां पञ्चसप्ततितमे जनिदिवसे सुभविष्यतः कामनां करोमि।

तस्मै 'श्रीहीरकप्राभृतम्' इति समभिनन्दनग्रन्थं समर्प्य संस्कृतकविजगत् महान्तं मोदं प्राप्नुयात्।

●

# आचार्य श्री रमाकान्त शुक्ल जी का जन्मपत्र

**॥श्रीमदिष्टदेवाय सद्गुरुभ्यो नमः॥**

श्रीगणेशाय नमः, श्रीप्रभाकराय नमः

**एकदन्तो महाबुद्धिः सर्वज्ञो गणनायकः।**
**सर्वसिद्धिकरो देवो गौरीपुत्रो विनायकः॥**
**आदित्याद्या ग्रहाः सर्वे सनक्षत्राः सराशयः।**
**सर्वान् कामान् प्रयच्छन्तु यस्यैषा जन्मपत्रिका॥**

अथाऽस्मिन् शुभसंवत्सरे १९९७ श्रीमच्छालिवाहनकृतशाके १८६२ रा प्रवर्तमाने मासानामुत्तमे मासे तत्र शुभे पौषमासे कृष्णपक्षे दशम्यां शुभतिथौ भौमवासरे ११/५० चित्राभे १/६ अतिगण्डयोगे १८/१२ विष्टिकरणे ११/५० तत्र दिनमानं २५/२४ रात्रिमानं ३४/३६ अहोरात्रप्रमाणं ६०/०० तत्र धनार्कगतांशाः ९ तत्र सावनेष्टम् ३७/४२ तत्र लग्नं ४/१३ इत्थं सिंहलग्ने स्वातितृतीयचरणे श्रीमतां कविवररत्नानां पण्डितप्रवराणां साहित्याचार्यादिपदवीकस्य श्रीमतः पं. श्रीब्रह्मानन्दशुक्लशास्त्रिणां शुभगृहे पुत्ररत्नमजीजनत्। तस्य नाक्षत्रिकं नामधेयं 'रोहिणीकान्तशर्मा' तुलाराशिः, स्वामी शुक्रः। अथासौ नवजातः शिशुर्देवब्राह्मण-प्रसादाद् दीर्घायुः सुखमनुभूयात्। शुभम्। पूर्वोक्तसमयानुसारं (ता. २४.१२.१९४०) ईसवीये वर्षे। स्वातिभेसर्वर्क्षप्रमाणम् ५४/१९ गतर्क्षप्रमाणं ३६/६ आभ्यां चन्द्रस्पष्टः ६/१५/३३/२ गतिस्पष्टः। ७५८/५९ सू. ८/९/४०/१ लग्नः ४/१२/१/२२ दृ. १/१०/५३/५७

आचार्य जी का जन्म सिंह लग्न में हुआ है। जिस कारण आचार्य जी प्रखर तेज प्रज्ञा एवं दृढसंकल्प के धनी हैं। सिंह की भाँति लक्ष बाँधकर कार्य करना तथा सूर्य की भाँति अपने लक्ष्य के लिए अनवरत परिश्रम करना आचार्य जी की विशेषता है।

आचार्य जी के द्वितीय भाव में राहु स्थित है। तथा इनका जन्मनक्षत्र भी स्वाती है। इस कारण इनका प्रारम्भिक जीवन साधारण रहा है। किन्तु आचार्य जी ने अपने दृढ संकल्प से अपने मार्ग की सभी बाधाओं को पार करते हुए जीवन में उल्लेखनीय सफलता को प्राप्त किया है।

तृतीय भाव में मंगल तथा चन्द्र की युति महालक्ष्मी योग का निर्माण कर रही है। इस कारण आचार्य जी का जीवन निर्मल यश से परिपूर्ण रहा है इसमें दिनों दिन वृद्धि होती रहेगी।

चतुर्थ भाव में धनेश तथा आयेश होकर बुध राजयोग कारक है साथ ही बुध का शुक्र के साथ होना जो कि कर्मस्थान का स्वामी है भी एक अच्छी युति है। इससे आचार्य जी को स्वाभिमान एवं सम्मान पूर्ण आजीविका प्राप्ति का योग बनता है। कर्मेश शुक्र का बुध के साथ दशम स्थान को देखने के कारण आचार्य जी को कवित्व शिक्षा पैत्रिक सम्पदा के रूप में प्राप्त हुई है। दशमेश शुक्र का दशम भाव को देखना आचार्य जी के पिता जी का कवित्व व्यक्तित्व तथा अद्भुत विद्वत्ता को सूचित करता है।

पञ्चम भाव में धनुराशिस्थ सूर्य है जो बृहस्पति के द्वारा दृष्ट होने के कारण आचार्य जी को विद्या के प्रति निष्ठा एवं दृढसंकल्प प्रदान करता है। आचार्य जी की विद्या व स्मरण शक्ति तथा सूक्ष्मेक्षिका प्रज्ञा इसी योग से सिद्ध हैं। विश्लेषण करने में भी आचार्य जी की विशेष सक्षमता है। पञ्चमेश गुरु का मूल त्रिकोणस्थ होकर स्थित होने के कारण आचार्य जी का पराक्रम विद्या के द्वारा ही स्थापित है।

षष्ठ भाव शनि की दशम दृष्टि से दृष्ट से है इस कारण आपके शत्रु आपके टिकने में अक्षम हैं।

सप्तम भाव के स्वामी शनि भाग्यभाव में बृहस्पति के साथ बैठा है इस कारण आचार्य जी की भाग्योन्नति में उनकी पत्नी माता जी के

सहयोग एवं सेवाभाव का विशेष योगदान है।

अष्टमेश बृहस्पति शुभस्थान में है जो दीर्घायु कारक है। आचार्य जी की कुण्डली में द्वादश स्थान का स्वामी चन्द्र है जो मंगल के साथ तृतीय स्थान में बैठा है। बृहस्पति तथा शनि से दृष्ट होने के कारण सुविचारित व्यय का योग बनाता है। इस प्रकार आचार्य जी सुदृढ व्यक्तित्वत्व कवित्व शक्ति उदार सूक्ष्मेक्षिका प्रज्ञा आदि गुणों से सम्पन्न हैं। अपने उन्हीं गुणों से आचार्य जी ने अपने जीवन को एक आदर्श जीवन के रूप में स्थापित किया है। आचार्य जी की निरन्तर उन्नति, यशोवृद्धि एवं दीर्घायु कामना के साथ ईश्वर की अनुकम्पा आप पर बनी रहे यही शुभकामना है। शुभमस्तु।

**ब्रिजेश मिश्र**

# प्रार्थना

आदरणीय आचार्य जी को सादर प्रणाम!

मेरे पास आचार्य जी के लिए ऐसा कोई शब्द नहीं है जो मैं उनके बार में कुछ कह पाऊँ। एक ऐसे महानुभाव, जो स्वभाव से दयालु, परोपकारी और प्रेरणा देने वाले हैं। इनके बारे में ऋषि, मुनि से जो सुना उससे ही हम दोनों के मन में श्रद्धा जागृत हुई। हमें उन पर इतना विश्वास है कि उनके साथ मुनिराज को भिवानी ४० दिन के लिए भेज दिया। पर उनकी हम पर कृपा हुई कि बच्चों के कहने पर हमारे घर भी आये। और हम भी बच्चों के कहने से एक बार राष्ट्रीय संस्कृत संस्थान और अभिनवशुक्ल भैया की शादी में भी गये थे। आचार्य जी दयालु हैं, उन्होंने दुःख के समय में जब ऋषि, मुनि के पिता भगवान के धाम गये उस समय उन्होंने और माता जी ने भी हमें संभाला। आज भी जब भी बच्चे उनके पास जाते हैं तो वो मुझ पर इतना अनुग्रह रखते हैं कि उनका आशीर्वाद मुझे प्राप्त होता रहता है। हम सदा आचार्य जी को नमन करते हैं और यही परमात्मा से प्रार्थना करते हैं कि उनकी कृपा हम पर सदैव बनी रहे!।

उनके ७५ वें जन्मदिवस के शुभ अवसर पर उनकी दीर्घायु तथा उत्तम स्वास्थ्य के लिए मैं भगवान् से प्रार्थना करते हूँ।

**श्रीमती सुनीता पाठक**
**श्रीनारायणधाम ( दिल्ली )**

●

॥ श्रीरामजयम् ॥
॥ श्रीधर्मसम्राट् विजयते ॥

# अभिनवकविकुलगुरोरभिषेकम्

(लघुगद्यात्मकसंस्कृतनाटकम्)

## (प्रथमदृश्यम्)

**समरीतिर्महातेजः परब्रह्म सनातनः।**
**जयति जानकीनाथो वेदवेद्यो महामतिः॥**

**भावानुवाद** - (अपने प्रपन्नों के प्रति) समान रीति/व्यवहार रखने वाले, महान् तेज से युक्त, परब्रह्मस्वरूप, सनातन, वेदों के द्वारा वेद्य, महान् बुद्धि वाले श्रीजानकीनाथ रामचन्द्रजी की जय हो।

**गङ्गातरंगनिलये अविमुक्तक्षेत्रे केदारघट्टे काशीप्रदेशे रम्ये मनोजमदमोचनप्रेमदात्रौ गोष्ठीर्भविष्यति श्वः विद्वज्जनपोषणाय। श्रूयत इति शुभा चर्चा यत्तत्र भवेयुः परमहंसपरिव्राजकाचार्याः जगद्गुरवः शङ्कराचार्याः स्वरूपानन्दसरस्वतीनिश्चलानन्दसरस्वतीभारतीतीर्थ-स्वामिवर्याः निम्बार्कपीठाधिपाः जगद्गुरुराधासर्वेश्वरशरणदेवाचार्याः श्रीमठाधीश्वरजगद्गुरुरामानन्दाचार्यरामनरेशाचार्याः तुलसीपीठाधीश्वर-महामहोपाध्यायजगद्गुरुरामभद्राचार्यमहाराजाः मलूकपीठाधिपति-जगद्गुरुद्वाराचार्याः श्रीमन्तः राजेन्द्रदासदेवाचार्यस्वामिवर्या अयोध्यास्थ-श्रीधाममठाधीशाः जगद्गुरुरामानुजाचार्यपदभाक्श्रीमद्राघवाचार्य-स्वामिवर्या अभिराजराजेन्द्रमिश्रकविवर्याश्च तथा च बहवो वाराणसेयविद्वज्जना अन्ये च भारतीयाः विद्वांसः।**

**भावानुवाद** - कामदेव के अहंकार को चूर्ण करने वाले शिवजी को प्रेम देने वाले, गंगाजी की तरंगमाला के निकेतस्वरूप, अति रमणीय, अविमुक्तक्षेत्र काशीप्रदेश के केदारघाट पर कल विद्वानों का पोषण करने के लिये एक गोष्ठी होगी। ऐसी चर्चा सुनी जाती है कि वहाँ

श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य जगद्गुरु शंकराचार्य श्रीस्वामी स्वरूपानन्दसरस्वतीजी महाराज, पुरीगोवर्धनपीठाधीश्वर जगद्गुरु शंकराचार्य श्रीस्वामी निश्चलानन्द-सरस्वतीजी महाराज, शृंगेरीपीठाधीश्वर जगद्गुरु शंकराचार्य श्रीस्वामी भारतीतीर्थजी महाराज, निम्बार्कपीठाधीश्वर जगद्गुरु श्रीराधासर्वेश्वरशरण-देवाचार्यजी महाराज, श्रीमठाधीश्वर जगद्गुरु रामानन्दाचार्य श्रीस्वामी रामनरेशाचार्यजी महाराज, तुलसीपीठाधीश्वर महामहोपाध्याय जगद्गुरु श्रीरामभद्राचार्यजी महाराज, मलूकपीठाधीश्वर जगद्गुरु द्वाराचार्य श्रीस्वामी राजेन्द्रदासदेवाचार्यजी महाराज, अयोध्यास्थ श्रीधाममठाधीश्वर जगद्गुरु रामानुजाचार्य श्रीस्वामी डॉ. राघवाचार्यजी महाराज, अभिराज राजेन्द्रमिश्रजी तथा बहुत-से वाराणसी व भारत के विद्वान् वहाँ उपस्थित रहेंगें।

**'दिल्लीस्थदेववाणीपरिषदाख्यायाः संस्कृतप्रचारिणीसंस्थायाः संस्थापकानां श्रीमतां रमाकान्तशुक्लमहाभागानाम् अभिनन्दनं भविष्यति श्वः' - इति तु चर्चाऽस्ति सर्वत्र । नूनम् आनन्दप्रदा सूचनेयं सर्वेभ्यः देववाण्याराधकेभ्यः ।**

**भावानुवाद** - सब ओर यही चर्चा है कि दिल्लीस्थित देववाणी परिषद् नामक संस्कृतप्रचारिणी संस्था के संस्थापक श्रीरमाकान्तशुक्लजी महाभाग का कल अभिनन्दन होगा। देववाणी संस्कृत के आराधकों के लिये यह सूचना निश्चित ही आनन्दप्रदायिनी है।

## ( द्वितीयदृश्यम् )

**( केदारघट्टे धर्मसम्राट्करपात्रमहाभागैराराधितानां श्रीमतां रामकृपेश्वरमहादेवानां पार्श्वेऽवस्थिते कार्यक्रमस्थले आगच्छन्ति सर्वे संस्कृतनिष्ठजनाः परिव्राजकाश्च सायंकाले । तत्र विद्यन्ते सर्वेषां देशिकानां सिंहासनानि छत्राणि च मञ्चे । ब्राह्मणानां कवीनां विद्वज्जनानां स्थानान्यपि तत्रैव वर्तन्ते - )**

**भावानुवाद** - (आज सायं) केदारघाट पर धर्मसम्राट् श्रीस्वामी करपात्रीजी महाराज के द्वारा आराधित श्रीरामकृपेश्वरमहादेव के निकट स्थित

कार्यक्रमस्थल पर सभी संत तथा संस्कृतनिष्ठ लोग आ रहे हैं। वहाँ मंच पर सभी आचार्यों के सिंहासन व छत्र विद्यमान हैं। वहीं पर ब्राह्मणों, कवियों तथा अन्य विद्वानों के लिये भी स्थान है।

**वन्दीजनाः –**

**तद्दिव्यमव्ययं धाम सारस्वतमुपास्महे।**
**यत्प्रकाशात्प्रलीयन्ते मोहान्धतमसश्चछटाः॥**

**ॐ नमः शम्भवाय च मयोभवाय च नमः शंकराय च मयस्कराय च नमः शिवाय च शिवतराय च ॥**

**स्वागतं भो संस्कृतनिष्ठाः! नास्त्यभवत् कार्यक्रम ईदृशः कदापि विगते काले । सर्वेषां सम्प्रदायाचार्याणां सन्निधौ शारदापूजनं तथा च सारस्वतसाधनासम्पन्नानां विद्वज्जनानां सर्वशास्त्रकृतश्रमाणां दर्शनं करिष्यामः।**

भावानुवाद – (वन्दीजनों ने गान किया-) सरस्वती के उस दिव्य व अव्यय धाम की हम उपासना करते हैं, जिसके प्रकाश से मोहरूपी अन्ध कार की छटा लीन हो जाती है। सुख के उत्पत्तिस्थान स्वरूप भगवान् रुद्र (शिव) के लिये हमारा नमस्कार है, भोग तथा मोक्ष का सुख प्रदान करने वाले भगवान् रुद्र (शिव) के लिये हमारा नमस्कार है, लौकिक सुख देने वाले भगवान् रुद्र (शिव) के लिये हमारा नमस्कार है, वेदान्तशास्त्र में होनेवाले ब्रह्मात्मैक्य साक्षात्कारस्वरूप भगवान् रुद्र (शिव) के लिये हमारा नमस्कार है, कल्याणरूप निष्पाप भगवान् रुद्र (शिव) के लिये हमारा नमस्कार है और अपने भक्तों को भी निष्पाप बनाकर कल्याणरूप कर देने वाले भगवान् रुद्र (शिव) के लिये हमारा नमस्कार है।

हे संस्कृतनिष्ठ महानुभावो! आपका स्वागत है। भूतकाल में ऐसा कार्यक्रम आजतक कभी नहीं हुआ। सभी सम्प्रदायों के आचार्यों के सन्निधान में श्रीशारदादेवी का पूजन तथा सभी शास्त्रों में कृतश्रम सारस्वतसाधनासम्पन्न विद्वज्जनों का दर्शन हम सब आज करेंगें।

**(अन्ये च वन्दीजना घोषयन्ति तदा -)**

**भावानुवाद** - (अन्य वन्दीजनों ने तब घोषणा की-)

**सावधानम् ! भो संस्कृतसेवकाः ! अधुनाऽगच्छन्ति वेदादिविद्यास्थानानां संरक्षकाः केचन विद्वांसः । उत्तिष्ठत उत्तिष्ठत भो शारदाचरणोपासनतत्पराः ! तेषां महाभागानाम् अभिनन्दनाय ।**

**भावानुवाद** - सावधान! हे संस्कृत सेवको! वेदादि विद्यास्थानों के संरक्षक कुछ विद्वान् महानुभाव अब आ रहे हैं। हे सरस्वती के चरणों के उपासक महानुभावो! उन महानुभावों के अभिनन्दन के लिये उठो! उठो।

**(तदाऽगच्छन्ति अखण्डानन्दसरस्वतीमहाराजानां चरणाश्रिताः गोविन्दानन्दसरस्वतीस्वामिनः तथा च, अमृतानन्दसरस्वती-सदानन्दसरस्वती-अविमुक्तेश्वरानन्दसरस्वती-निर्विकल्पानन्द-सरस्वती-श्रवणानन्दसरस्वती-त्र्यम्बकेश्वरश्चैतन्य-गुणप्रकाशचैतन्यमहाभागाः डॉ.रमाकान्तशुक्लवर्या अभिराजराजेन्द्रमिश्रा एवञ्च अन्ये कविवर्याः विद्वांसश्च। सर्वे जनाः तेषाम् आगन्तुकानाम् अभिनन्दनाय उत्थिताः। पुष्पवर्षाऽभवत्तदा। मञ्चासीना अभवन् सर्वे आचार्याः। जयशब्दो नमःशब्दः शंखशब्दश्च श्रूयतेऽत्र।)**

भावानुवाद - तभी श्रीअखण्डानन्दसरस्वतीजी महाराज के चरणाश्रित श्रीगोविन्दानन्दसरस्वतीजी, (जगद्गुरु शंकराचार्य श्रीस्वरूपानन्दसरस्वतीजी के अनुगृहीत शिष्यत्रय) श्रीस्वामी अमृतानन्दसरस्वती, श्रीस्वामी सदानन्दसरस्वती तथा श्रीस्वामी अविमुक्तेश्वरानन्दसरस्वतीजी; श्रीस्वामी निर्विकल्पानन्द-सरस्वतीजी; श्रीश्रवणानन्दसरस्वतीजी; ब्रह्मचारी श्रीत्र्यम्बकेश्वरचैतन्यजी, श्रीगुणप्रकाशचैतन्यजी आदि महानुभाव; डॉ. श्रीरमाकान्तशुक्ल, अभिराज राजेन्द्रमिश्रजी महाभाग एवम् अन्य कवि व विद्वान् महानुभाव वहाँ पधारे। सभी उपस्थित लोग उन आगन्तुकों के अभिनन्दन के लिये खड़े हो गये। तभी वहाँ पुष्पवर्षा हुई। सभी आगन्तुक आचार्यगण मंचासीन हुए। 'जय-जय', 'नमः-नमः', शंखनाद आदि का शब्द हुआ।

**( यदृच्छया केचन वन्दीजनाः कथयन्ति - )**

**अधुनाऽस्माकं सर्वेषां पुण्याभागानां दिव्यातिदिव्यमस्ति सद्भाग्यं यद्भविष्यति शांकर-रामानुजीय-निम्बार्क-रामानन्दीयादीनां वैदिकमर्यादा-परिपालकानां जगद्गुरूणाम् आगमनं भवेत्किञ्चित्कालानन्तरे।**

**( पुनश्च जयशब्दो नमःशब्दः शंखशब्दश्च श्रूयते सर्वत्र । तथा 'वैदिकधर्मो विजयतेतराम् । वैदिकधर्मो विजयतेतराम् । वैदिकधर्मो विजयतेतराम् ...' च ।)**

**भावानुवाद** - (अचानक कुछ वन्दीजन कहने लगे-) अब हम सभी पुण्यभागियों का यह दिव्यातिदिव्य सद्भाग्य है कि कुछ समय के बाद यहाँ शांकर, रामानुजीय, निम्बार्क, रामानन्दीय आदि सम्प्रदायों के वैदिकमर्यादाप्रतिपालक जगद्गुरुओं का आगमन होगा। पुनः 'जय-जय', 'नमः-नमः', शंखनाद आदि का शब्द सुनाई पड़ा। साथ ही 'वैदिकधर्म की जय हो, वैदिकधर्म की जय हो' - ऐसा नाद भी होने लगा।

**( दर्शकाः - ) पश्य पश्य भो मित्र ! गंगातरंगनिलयायाः काश्याः सौभाग्यमिदम् । आगच्छन्त्यस्माकम् आचार्याः सनातन-वैदिकमर्यादापरिपालकाः ।**

**भावानुवाद** - (दर्शक कहने लगे-) देखो! देखो! हे मित्र! गंगातरंगनिलया काशी का यह सौभाग्य देखो। सनातन वैदिकधर्म की मर्यादा के परिपालक हमारे सभी आचार्यगण पधार रहे हैं।

**( साधुः - ) शृणुत भो आस्तिकजनाः ! वार्तां त्यक्त्वा भवन्त अपि जयघोषं कुर्वन्तु ।**

**भावानुवाद** - (एक साधु ने कहा-) अरे आस्तिक लोगो! सुनो। बातचीत छोड़कर तुम सब जयघोष करो।

**( तदैव 'धर्म की जय हो, अधर्म का नाश हो, प्राणियों में सद्भावना हो, विश्व का कल्याण हो, गौहत्या बन्द हो, गौमाता की जय हो, भारत अखण्ड हो, हर हर महादेव' अभवदुद्घोषोऽयम् ।)**

